श्रीदक्षिणामूर्तिसंस्कृतग्रन्थमाला—२

श्रीमत्सुरेश्वराचार्यविरचितः

# मानसोल्लासः

तद्व्याख्या च

## माधुरी

महामण्डलेश्वरश्रीमहेशानन्दगिरिस्वामिविरचिता

श्रीदक्षिणामूर्तिसंस्कृतग्रन्थमाला—२

श्रीमत्सुरेश्वराचार्यविरचितः

# मानसोल्लासः

तद्व्याख्या च

## माधुरी

महामण्डलेश्वरश्रीमहेशानन्दगिरिस्वामिविरचिता

प्रकाशकः

श्रीदक्षिणामूर्तिमठः

# पूर्व-पीठिका

——:o:——

ॐ

नमस्तेभ्योपि ये सोमकलाकलितशेखरम् ।
नाथं स्वप्नेपि पश्यन्ति निर्मलानन्ददायिनम् ।।

मानव हृदय में प्रकृति के अन्तस्तल में निहित रहस्य को समझने की नैसर्गिक अभिलाषा रहती है । मानव दो प्रकृतियों को भिन्नरूप से अनुभव करता है । वाह्यजगत् और आन्तरजगत् या मन और द्रव्य ही वेदों में परा और अपरा प्रकृति कहे गये हैं । अपनी रुचि, योग्यता और संस्कारों के प्रभाव से जगत की असीमता में प्रवेश मनुष्यमात्र करता है । मशक और वाज दोनों ही आकाश में उड़ते हैं । मूर्ख और ज्ञानी दोनों ही अनादिकाल से दृश्य को अदृश्य के द्वारा समझने का प्रयत्न करते रहे हैं, पर सत्य सर्वदा वाणी का अविषय ही बना रहा है ।

वाह्यजगत् के अन्वेषणों को विज्ञान और मानस जगत् के अन्वेषणों को दर्शन नाम से कहा जाता है । अर्वाचीन काल में युरोपीय संस्कृति ने विज्ञान में अभूतपूर्व प्रगति की है । भारत, जो प्राचीन काल में आन्तर जगत् के अन्वेषणों का केन्द्र रहा है, अनेक कारणों से दर्शन में ऐसी नवीन दिशा दिखाने में अभी समर्थ नहीं हो पाया है । तथापि विज्ञजनों की मान्यता है कि प्राचीन युगों की सैद्धान्तिक प्रगति सम्य-ग्रूप से समझ लेने पर अभी भी मार्ग दर्शन के लिये पर्याप्त है ।

वस्तुतः परा और अपरा प्रकृतियों के अतीत जो तत्व हैं वही वेदों की हमें एक आध्यात्मिक देन है । यह तत्व विज्ञान और दर्शन दोनों से परे है । दोनों प्रकृतियाँ इस में समन्वित हैं । यही वह आधार है जो हमें दोनों की ही परीक्षा करने की सामर्थ्य देता है । सृष्टि इसी

केन्द्र से स्पन्दित होकर पुनः इसी में लय होती है । इसी को सदाशिव-तत्त्व कहा जाता है । प्रकृति के पर्दे को खोलने पर ही हम इसको जान पाते हैं, तथापि पर्दे में से भी विज्ञों को केवल उसी का प्रकाश प्रतीत होता है । अवगुण्ठन को तो सौन्दर्य की आकर्षण वृद्धि का प्रसाधन सहृदय स्वीकार करते हैं ।

आज विज्ञान और दर्शन का द्वन्द्व केवल भौतिक न रह कर धार्मिक जीवन में उतर आया है । धर्म दर्शन का साथी रहा है । विशेषतः भारत में तो प्रत्येक धर्म दर्शन पर ही स्थापित होता है । विज्ञान ने दर्शन को चुनौती ही नहीं पराजित भी कर दिया है । आज का दार्शनिक या तो वैज्ञानिक रहस्यों का मानस टीकाकार रह गया है, या संकुचित होकर दार्शनिक इतिहासकार मात्र बन चुका है । विज्ञान के विकास-वाद, सापेक्षवाद आदि का अयौक्तिक घटन प्रथम पक्ष में पुष्ट प्रमाण है एवं द्वितीय पक्ष में तो प्रायः भारत के सभी दार्शनिक आ जाते हैं । मौलिक दार्शनिक विचारों का अभाव ही इस युग में विज्ञान के उत्कर्ष का प्रतीक है । अनिच्छापूर्वक भी हमें स्वीकार करना ही पड़ेगा कि धर्म आज हमारे जीवन को स्पन्दित नहीं करता । वह या तो अपठित जनसामान्य में भय और लोभ से जीवित है, या एक अज़ीब खिलौने की तरह जीवन गृह का शृंगार । धर्म मरणो-न्मुखी है । प्रश्न है क्या दर्शन उसकी मदद कर सकेगा ?

आज के युग की आवश्यकता धर्म के रूप को समझने की है क्या धर्म दार्शनिकों की ईश्वर सम्बन्धी मान्यताओं पर अवलम्बित है अथवा जन्मान्तर की अज्ञेय स्थिति के भय का ही उसे सहारा है ? अथवा उसका कोई मौलिक आधार है ? यदि पूर्व दो विकल्प सत्य हों, और संसार के सभी तथाकथित धर्म इन्हीं पर आधारित हैं, तो धर्म को बचाना न केवल व्यर्थ है पर असम्भव भी ।

वेद हमें एक नवीन मार्ग बतलाता है । भारत में आज से प्रायः १५०० वर्ष पूर्व यही स्थिति आई थी । बौद्ध दर्शन एवं धर्म ने हमें एक करारी हार दी थी । और एक सहस्र वर्ष पर्यन्त हमने अपनी

मान्यताओं की परीक्षा की। संसार के इतिहास में प्रथम बार धर्म की आधार शिला स्वयं धर्म बना। धर्म को दर्शन, मानस जगत्, विज्ञान, अन्धविश्वास एवं पारलौकिक भीति आदि सभी से विश्लिष्ट कर के अपने रूप से समझा गया। निःसन्देह वेद की अपौरुषेयता का सिद्धान्त इसी आधार पर सिद्ध है। वेद में धर्म को इसी दिक्कालातीत रूप से प्रतिपादित किया गया है। यहाँ हमें धर्म शब्द से आध्यात्मिक सिद्धान्त समझना चाहिये। माण्डूक्यकारिकाभाष्य में 'धर्मान् आत्मनः' कह कर आचार्य इसी का निर्देश करते हैं।

यद्यपि भारत में सभी ने उस समय विचार-सरणि निर्माण के द्वारा इस विश्लेषण में भाग लिया था, तथापि भगवान शंकर परावतार आचार्य भगवत्पाद को ही इसके रहस्योद्घाटन का श्रेय है। गौतम, कणाद, प्रशस्तपाद, आसुरि, पंचशिख, कपिल, बादरायण आदि के नाम और ग्रन्थ विश्वविख्यात हैं। पर वे जिस तत्त्व को प्रकट करने का प्रयत्न असफलरूप से कर रहे थे उसे आचार्य ने करामलकवत् सब को सुलभ कर दिया। धर्म के इस रूप पर ही आश्रित हो कर हम ने न केवल सभी वैदिक सम्प्रदायों का समन्वय किया वरन् बौद्ध जैसे नास्तिकों को भी आत्मसात् कर लिया। मध्यकाल में पुनः धर्म अनेक वादों से आक्रान्त हो गया। आज आवश्यकता है पुनः विशुद्ध धर्म को समझ कर विज्ञान और दर्शन दोनों को एक नवीन दिशा देने की। यदि भारत ने इसमें सफलता पाई तो वह भी विश्व में गुलाम न रह कर स्वतन्त्र बन पायगा। अन्यथा आज तो हम गेहूँ और दूध से लेकर यन्त्र और शस्त्र, एवं दर्शन और विचार से लेकर भाषा और पोशाक तक में गुलाम बने हुए हैं। शासकों के चर्म का वर्ण परिवर्तन तो स्वतन्त्रता नहीं कहा जा सकता? और न केवल ग्रामीण नृत्यों का नाम संस्कृति ही है।

धर्म के विशुद्ध रूप को यद्यपि भाष्यकार शंकर ने प्रकट किया तथापि भाषा में सत्य के प्राकट्य में दिक्कालातीतता असंभव है। अतः हमारे आदर्श रूप से उन्होंने परमहंस सम्प्रदाय के आद्याचार्य

भगवान् दक्षिणामूर्ति को रखा । उनका व्याख्यान ही मौन है। इस तत्त्व को प्रकट करने के लिये ही इस स्तोत्र की रचना की गई है। वैदिक धर्म अनादि होने पर भी उसके सिद्धान्त का प्राकट्य दक्षिणामूर्ति के मौन व्याख्यान से सृष्टि के आदि काल में सनत्कुमारों को हुआ। एवं शंकर के ही प्रस्थानत्रय व्याख्यानों से वाणी में प्रकट हुआ। प्रस्थानत्रयी के अध्ययन में हमें सर्वदा इसका दर्शन होता है कि कहीं आचार्य धर्म के विशुद्ध रूप का वर्णन कर रहे हैं और कहीं व्यावहारिक रूप का। प्रथम ही आधार है, द्वितीय तो कार्यार्थ है। इसीलिये कहीं तो वे परमेश्वर को अविद्या के काल में ही मानते हैं और कहीं उसे ही ब्रह्मरूप मानते हैं । निर्गुण और सगुण ब्रह्म के ही दो रूप हैं ।

शांकर विचार-सरणि उपनिषदों की भित्ति पर खड़ी थी। आगमों पर यद्यपि प्रपंचसार एवं सौन्दर्य लहरी में पर्याप्त प्रकाश डाला गया था पर उनका दार्शनिक विकास नहीं किया जा सका था । अतः शांकर शिष्य परम्परा के गृहस्थ शिष्यों ने इस ओर समधिक प्रयास किया । वसुगुप्त और सोमानन्द, जो काश्मीर में अद्वैतवाद के अप्रतिम प्रचारक थे, इसके प्रधान थे। अभिनवगुप्तपाद इसके सर्वोच्च शृंग थे यह निर्विवाद है । आचार्य विद्यारण्य ने जिस प्रकार पंचदशी से वैदिक परम्परा को सर्वसुलभ कर दिया, उसी प्रकार श्रीविद्यार्णव से आगम परम्परा को भी सरल बना दिया । उनकी सूतसंहिता की टीका तो दोनों के समन्वयात्मक रूप समझने में आदर्श ग्रन्थ है । यह स्मर्तव्य है कि आचार्य शंकर भगवत्पाद ने सूतसंहिता को १७ बार पढ़ने के बाद ही भाष्यों का निर्माण प्रारम्भ किया था । अतः शांकर परम्परा का मूल ग्रन्थ उसे स्वीकार करना ही पड़ेगा ।

मध्यवर्ती काल में दक्षिण भारत में मीमांसा एवं उत्तर भारत में न्याय का प्राबल्य रहा । वैष्णव धर्म के प्रसार ने भक्ति को द्वैतपरक बना डाला और उसको इतना विकृत बना दिया कि वह वैदिक और आगम दोनों परम्पराओं से हट गई। इन सभी धाराओं का

प्रभाव अद्वैतवाद के प्रसार में पड़ा। वाचस्पति ने दार्शनिक क्षेत्र में जिस प्रकार अद्वैतवाद को अनुभव और साधन क्रम से विपरीत बना दिया वह तो विज्ञों को विदित ही है। कल्पतरुकार ने अतिसुन्दर रूप से उनका भेद बताते हुए कहा है 'स्वशक्त्या नटवद्ब्रह्म कारणं शंकरोऽब्रवीत्। जीवभ्रान्तिनिमित्तं हि बभाषे भामतीपतिः।' जो परम शिव का विलास या आभास था वही जीव का बन्धन या माया बन गई। अन्ततोगत्वा अज्ञान या माया को सृष्टि का उपादान कारण भी माना जाने लगा जो शांकर सिद्धान्त के अत्यन्त विरुद्ध था।

काश्मीर में इन सिद्धान्तों का प्रवेश न हो सका। अतः वहाँ आगमों का अद्वैतवाद परिशुद्ध रूप से वृद्धि को प्राप्त होता रहा। इसको प्रत्यभिज्ञा या त्रिक दर्शन कहते हैं। पाश्चात्य लेखकों के प्रान्तीयतावाद ने इसे काश्मीरी शैव-दर्शन का नाम दिया है। वस्तुतः यह अद्वैतवाद ही है।

वर्तमान ग्रन्थ भगवान् शंकरभगवत्पादाचार्य द्वारा निर्मित है एवं उनके साक्षात् शिष्य भगवान् सुरेश्वराचार्य द्वारा मानसोल्लास नामक वार्तिक से विभूषित है। अतएव इसके परिशुद्धसिद्धान्तरूपता में मतभेद असम्भव है। वर्तमान अनेक ग्रन्थों में जो कमियाँ हैं वे इसमें नहीं हैं यह हमने व्याख्या में दिखाने का प्रयत्न किया है। कई लोग इसे प्रत्यभिज्ञा दर्शन का ग्रन्थ मानेंगे। परन्तु इस ग्रन्थ का निर्माण वेदान्त सूत्रों के अधिकरण क्रम से है। प्रत्यभिज्ञा दर्शन आगम और शिवसूत्रों पर आधारित है। सैद्धान्तिक एकता तो स्वतः सिद्ध है।

श्री गोपीनाथ कविराज के अन्वेषणों से यह निश्चित हो चुका है कि वेदान्त का प्राचीनतम रूप शिवाद्वयवाद या ईश्वराद्वयवाद ही था। शंकरभगवत्पाद का महान कार्य था उसमें से विशुद्ध धर्म को मथ कर निकालना अतः उन्होंने तत्त्व-मीमांसा आदि का सार्वभौम रूप ही आकर ग्रन्थों में रखा। न्याय या कापिल मान्यताओं को भी तत्तदभिमत रूप से अभ्युपगत कर लिया। परन्तु उनकी शिष्य परम्परा में साधन क्रम एवं आधारभूत धार्मिक व दार्शनिक मीमांसा में शिवाद्वयवाद की

प्रधानता बनी रही एवं प्रधान पीठों में आज तक अक्षुण्ण है। तथापि दार्शनिक पण्डितों ने इस से अनवगत होने के कारण इसका तिरस्कार कर के मनमानी प्रक्रियाओं का अनावश्यक बोझ वेदान्त पर डाला। आज आवश्यकता है कि हम इस बात को समझें। इस ग्रन्थ से यह स्पष्ट हो जाता है।

किंच वेदान्त दर्शन के साधन क्रम का आधार वैदिक कर्म आज नष्ट-प्राय है। प्राचीन परिपाटी से वर्णाश्रम धर्म भी उच्छिन्न-सा है। अतः आवश्यक है कि हम मानवमात्र सम्बन्धी साधन क्रम को प्रधानता दें। आगमों में ही हमें यह मार्ग दर्शन मिलता है। शैव धर्म अति प्राचीन काल से सार्वभौम धर्म रहा है। जाति, देश, काल, वर्ण, आश्रम, लिंग आदि सभी भेदों में भिन्न होता हुआ भी अभिन्न बना रहता है। व्रात्य और पंचमों को भी इस में स्थान है। 'चाण्डालानपि दीक्षयेत्' शैवागम का ही उद्घोष है। पर बौद्ध आदि की तरह यहाँ वेद और वर्णाश्रम का विरोध नहीं वरन् सभी को यथा योग्य स्थान दिया गया है और एक समन्वय उपस्थित है। शंकरभगवत्पाद ने ब्रह्मसूत्रों में ज्ञान में सर्वाधिकार स्वीकार करके आश्रमाधिकरण एवं विधुराधिकरण में जो व्यवस्थित विकल्प किया है वह शैवागमों की ही दृष्टि है। बुद्ध के जन्म के कई सहस्रों वर्ष पूर्व से यह विश्वभर में फैल चुका था। कोरिया व मंगोलिया, चीन व जापान, रूस व मिश्र, रोम व यूनान, अमेरिका व अफ्रीका, इण्डोनेशिया व आस्ट्रेलिया सर्वत्र शैव धर्म के ध्वंसावशेष पुरावेत्ता प्राप्त कर चुके हैं। आज हमें पुनः वैदिक धर्म के इस सार्वभौम रूप के प्रचार से विश्वभर में नव आलोक देना ही पड़ेगा। इस स्तोत्र में अत्यन्त संक्षेप से इसके स्वरूप पर प्रकाश डाला गया है।

इस परम्परा का सम्बन्ध विशेषतः श्री दक्षिणामूर्ति सम्प्रदाय से रहा है। गुरु परम्परा में स्वयं भाष्यकार श्री दक्षिणामूर्ति पीठ पर आरूढ़ रहे हैं एवं उन्हें मुखरदक्षिणामूर्ति ही माना जाता है। इस पीठ की प्रधानता समन्वय दृष्टि रही है। आगम व निगम दोनों के समन्वय

से ही भाष्यकार सर्वज्ञ और जगद्‌गुरु कहे जाते हैं। हमें इस स्थल पर एतद्विषयक अधिक विचार करना इष्ट नहीं। इसके विद्यापरम्परा की विशेषताओं का निदर्शन एक स्वतंत्र ग्रन्थ का विषय है।

यद्यपि इस ग्रन्थ पर अनेक टीकायें हुई हैं पर उनमें प्रायः त्रिकदर्शन के अज्ञान से खींचतान के अर्थ किये गये हैं। हमारे ही पीठ के अनन्त श्री महामण्डलेश्वर स्वामी अमरेश्वरानन्द जी ने इस पर सरल हिन्दी में वृत्ति लिखी थी। पर वह अब सर्वथा दुर्लभ है एवं उसकी शैली अर्वाचीन लोगों के लिये अनुपयुक्त है। फिर भी ७० वर्ष पूर्व अहमदाबाद से प्रकाशित यह वृत्ति विज्ञों को अवश्य देखनी चाहिये। आंग्ल भाषा में महादेव शास्त्री और गुर्जर भाषा में प्रतापराय देसाई के द्वारा यह ग्रन्थ प्रकाशित हुआ है।

हमारा विचार इस ग्रन्थ पर विस्तृत भाष्य लिखने का है परन्तु वर्तमान संस्करण में केवल मूल ग्रन्थ के शब्दार्थ मात्र बताने का उद्देश्य रखा है। स्वभावतः व्याख्या अति संक्षिप्त और दृष्टि से परिचय मात्र कराने में गतार्थ है। सहृदय मूल के भावों को हृदयंगम करेंगे, क्योंकि मूल को समझे बिना विस्तृत भाष्य अनुपादेय ही सिद्ध होगा।

नव वैदिक धर्म (Neo-Hinduism) के संस्थापक रूप से इस ग्रन्थ के मूल लेखक आचार्य शंकरभगवत्पाद का जीवन सारे संसार में सुपरिचित है। प्रायः १५०० वर्ष पूर्व सुदूर केरल में जन्म लेकर समग्र भारत में केवल विचार बल से बौद्ध धर्म का समूल नाश करके पुनः वेदसिद्धांत की स्थापना ही नहीं वरन् सर्वदा इसके संरक्षणार्थ दशनाम संन्यास संघ की स्थापना भी की। भाष्य आदि ग्रन्थों से वेद का युक्तिसिद्ध वर्णन प्रस्तुत किया। केवल ३२ वर्ष की वय में कैलास गमन किया।

मानसोल्लास के लेखक ने उत्तर भारत के मिश्र कुल में जन्म लेकर साक्षात् शंकरभगवत्पाद से श्रीपरमहंसदीक्षा ली एवं सुरेश्वराचार्य नाम

प्राप्त किया । बृहदारण्यक पर आपका वार्तिक वेदान्त शास्त्र में 'वार्तिकान्ता ब्रह्मविद्या' कह कर सम्मानित किया जाता है। इनका मीमांसा और न्याय का अध्ययन अपूर्व था एवं युक्तिवाद में (Polemics) इन्होंने नई परम्परा चलाई जो श्रीपरमहंस चित्सुखाचार्य के समय तक पल्लवित होती रही । आप वार्तिककार कहे जाते हैं । इस ग्रन्थरत्न में आपने समग्र वैदिक सिद्धान्त का जो रहस्योद्घाटन किया है वह अपूर्व है यह विज्ञ पाठक स्वयं देखेंगे ।

### शिवाद्वयवाद और शाङ्कराद्वैतवाद

मूल ग्रन्थ को सम्यग्रूपेण समझने के लिये हमें इन दोनों धाराओं पर दृष्टिपात करना पड़ेगा । विषय क्रम से ही हम विचार प्रवृत्ति करेंगे ।

संसार के सभी व्यवहारों में ज्ञान और क्रिया से अतिरिक्त पदार्थ की उपलब्धि नहीं है। आभ्यंतर व्यवहार ज्ञान प्रधान हैं परन्तु प्रधानतः क्रियामूलक हैं। वाह्य व्यवहार इसके विपरीत ज्ञानमूलक एवं क्रियात्मक प्रधानतः हैं। ब्रह्मसूत्र वेदों के ज्ञानकाण्ड या आध्यात्मिक अंशों का विचार है और धर्मसूत्र कर्मकाण्ड या आधिभौतिक और आधिदैविक अंशों के विचार में गतार्थ है। ब्रह्मसूत्रकार के ही पट्टशिष्य धर्मसूत्रकार हैं, अतः दोनों का सिद्धान्तभेद तो परवर्ती मतवाद का फल ही मानना पड़ता है। वेद में तात्पर्य भेद का प्रतिपादन तो विषयभेद से स्वाभाविक है। परन्तु दोनों ही सूत्रों में उपासना का विचार आता है। कर्मगत उपासना ही चित्तैकाग्र्य के द्वारा ज्ञानान्तःपाती उपासना बन जाती है। इस उपासना के मूल में ज्ञान और क्रिया के भी आधाररूप से रहने वाली इच्छाशक्ति है । ज्ञान सर्वथा वस्तु के अधीन है और क्रिया का स्वरूप कर्ता के अधीन है। इच्छा ही वह स्वातन्त्र्य शक्ति है जो क्रिया को यह विलक्षणता देती है। इच्छा ज्ञान के विना संभव नहीं। अतः ज्ञान और क्रिया की संयोजिका ही इच्छा है। श्रद्धा इच्छाशक्ति का सत्त्वगुण के उत्कर्षकाल का रूप है। इसीलिये श्रद्धारहित क्रिया निष्फल मानी जाती है ।

वेद ने इस इच्छाशक्ति को ही जगत् का कारण माना है। 'सोऽकामयत' (बृ० १.२.४) 'स ईक्षत' (ऐत० १.१.१), 'स ईक्षाञ्चक्रे' (प्र० ६.३) 'तदैक्षत' (छा० ६.२.१) 'कामस्तदग्रे समवर्तत' (ऋ० १०.१२.६४) आदि श्रुतियाँ इसमें प्रमाण हैं। स्वातन्त्र्य का विचार ही प्रत्यभिज्ञा दर्शन के मूल शिवसूत्रों की प्रधान देन है। परन्तु इसका मूल भगवान शंकरभगवत्पाद के ग्रन्थ ही हैं; इसका प्रबलतम-प्रमाण प्रत्यभिज्ञाहृदय का 'शाङ्करोप-निषत्सार-प्रत्यभिज्ञामहोदधेः। क्षेमेणोद्ध्रियते सारः संसारविषशान्तये ।।' (पृ० १६) है। [शंकर की उपनिषद् के सार प्रत्यभिज्ञा समुद्र का भी सार संसार रूपी विष की शान्ति के लिये क्षेम द्वारा निकाला जाता है।] उपदेश-साहस्री के प्रारम्भ में उसे स्वयं भगवान ही उपनिषद् कहते हैं। (पृ० १३७) अन्य कोई शांकरोपनिषद् कहीं भी प्रसिद्ध नहीं है। अतः प्रत्यभिज्ञा का मूल वहीं है।

इच्छा, ज्ञान और क्रियाएँ ही सभी दार्शनिक विचारों की अथ और इति है। इन तीनों का समन्वय ही अद्वैत है। इनमें से अन्यतम पर अधिक बल ही द्वैतदर्शनों का मूल है। हिन्दी के सर्वोच्च कवि जयशंकर 'प्रसाद', जो अर्वाचीन काल में शिवाद्वयवाद के प्रबल समर्थक रहे हैं 'इच्छा, क्रिया, ज्ञान मिल लय थे। दिव्य अनाहत पर निनाद में श्रद्धायुत मनु बस तन्मय थे।' (कामायनी पृ० १८६) कह कर इसका ही प्रतिपादन करते हैं।

ये तीनों शक्तियाँ किसी शक्तिमान् के ही आश्रित रह सकती हैं। और तीनों का अन्योन्याश्रय आश्रय की एकता का साधक है। जो जानता है वही तद्विषयक इच्छा करता है और जिसमें इच्छा है वही पुनः क्रिया में प्रवृत्त होता है। अतः तीनों का आधार ही शिव नाम से कहा जाता है। वेदान्त में सभी वाद माया का अधिष्ठान ब्रह्म को ही स्वीकार करते हैं।

शक्तिशिवात्मक ही जगत् है। शक्ति और शिव का भेद स्वीकार करने पर द्वैत-स्वीकृति हो जाती है। शक्ति को असत् मानने पर भी

यह द्वैतापत्ति निवृत्त नहीं हो सकती। अतः अद्वैत में दोनों का अनिर्वचनीय सम्बन्ध स्वीकार किया जाता है। इसको 'न लोके चैत्रतच्छक्त्योर्जीवितं लिख्यते पृथक्' (पंचदशी २.५३) [संसार में चैत्र और उसकी शक्ति के पृथक् उल्लेख के अभाव से] आचार्य श्रीपरमहंस विद्यारण्य अनुभव सिद्ध बताते हैं। भिन्नता अनुपलब्धि से असिद्ध है और अभिन्नता सुषुप्ति या प्रलय में अमान्य है। उभयरूपता तो सर्वथा असंगत है। पारिशेष्यात् अनिर्वचनीयता ही स्वीकार्य है।

माया को मिथ्या भी उपर्युक्त दृष्टि से ही वेदान्तों में प्रतिपादित किया है। अत्यन्त असत् यदि मिथ्या का अर्थ होता तो बौद्धदर्शन की शाखा शांकर अद्वैत बन जाता। 'मिथ्याशब्दो द्व्यर्थोऽपह्नववचनोऽनिर्वचनीयतावचनश्च' (पंचपादिका) से आचार्य प्रवर पद्मपाद स्पष्ट ही मिथ्या को अनिर्वचनीयता का पर्याय बताते हैं। परवर्तीकाल में लौकिक मिथ्या शब्द से पारिभाषिक मिथ्या शब्द के भेद को विस्मृत कर वेदान्ती और वेदान्त के समालोचक दोनों ही भ्रान्ति में पड़े हैं। कार्यात्मक जगत् में अपह्नववाची होने पर भी कारणात्मक माया में तो सर्वदा अनिर्वचनीयतावाची ही मिथ्या शब्द है। इसीलिये भगवान् सुरेश्वराचार्य सम्बन्धवार्तिक (३७७–३९६) में प्रपंचविलयवादी का ऊहापोह से खण्डन करते हैं। विद्यारण्य तो अपह्नववादियों को पक्षाघात से पीडित भी कह देते हैं।

आधुनिक सम्प्रदायज्ञान से रहित पाण्डित्याभिमानी तो अनिर्वचनीयता का भी 'कह नहीं सकते' ऐसा अर्थ करके वक्तृगत दोष प्रतिपादन करते हैं। वेदान्त दर्शन में 'कहा नहीं जा सकता' [सदसद्भ्यां वैलक्षण्यम्] ऐसा अर्थ स्वीकृत होने से सम्बन्ध निर्वचन करने वाला वस्तु प्रतिपादक ही यह शब्द माना जाता है, वक्ता के ज्ञान सामर्थ्य का अभाव प्रतिपादक नहीं। इसे सन्देहवाद (agnosticism) कहना तो सर्वथा हास्यास्पद है। नवीन शब्दशास्त्र (Scmenticism) का अध्ययन संभवतः हमारे उच्छिष्ट भोजी आधुनिकों को अर्थ के अनर्थ करने से प्रतिमुख कर सके !

ठीक इन्हीं शब्दों में प्रत्यभिज्ञादर्शन भी माया के सम्बन्ध का निर्देश करता है। 'असती अपि सत्यवदाभासयन्ती मदीया शक्तिः' (सर्वतोभद्र पृ० १६५) [न हुई भी हुई की तरह प्रकाश करने वाली माहेश्वरी शक्ति] मिथ्या प्रतिपादक वाक्य ही स्वीकार करना पड़ेगा। इसी शक्ति से ब्रह्म जगत् विमर्श करता है। यही उसका स्वातन्त्र्य है। 'स्वेच्छया स्वभित्तौ विश्वमुन्मीलयति' (प्रत्यभिज्ञाहृदय. २) के अनुसार अभिन्ननिमित्तोपादान-कारणता ही अद्वैत में सर्वदा स्वीकृत है।[1] एवं यह मिथ्या माया के द्वार से ही संभव होने से प्रत्यभिज्ञा दर्शन को भी स्वीकृत है।

परवर्ती वेदान्त दर्शन में वाचस्पति मिश्र ने मण्डन के पृष्ठसेवी बनकर जो भाष्यसम्प्रदाय में मतद्वैध लाया उसी के फलस्वरूप प्रकाशानन्द ने स्वकृत वेदान्त सिद्धान्त मुक्तावली में सर्वशः साङ्ख्यवाद का आश्रयण कर लिया। शिवाद्वय परम्परा के उल्लङ्घन का फल द्वैतवाद में पतन तो स्वाभाविक है।

ऐतिहासिकदृष्ट्या वेदान्त में पूर्व-पूर्व आचार्य पर-पर आचार्यों की अपेक्षा ब्रह्म की कारणता में माया का न्यून-न्यूनतर हस्तक्षेप स्वीकार करते हैं। सूत्रकार ने तो ज्ञेय ब्रह्म की प्रतिज्ञा के बाद उसका लक्षण ही जगत्कारण रूप से किया है। भगवान् भाष्यकार के प्रमुख सिद्धान्त अध्यासवाद का यही लक्षण आधार है। 'जन्माद्यस्य यतः' (ब्र० सू० १.१.१.२) के भाष्य में 'जन्म-स्थिति भंगंयतः सर्वज्ञात् सर्वशक्तेः कारणाद्भवति तद्ब्रह्म' [जिस सर्वज्ञ सर्वशक्तिमान् कारण

---

१. तुलसीदास भी शिवाद्वय के प्रभाव से विनय-पत्रिका में 'केशव कहि न जाई' कह गये। परन्तु वैष्णव मत पर बौद्ध छाया का प्रमाण भी 'शून्य भित्ति पर' लिख कर दे गये। वैदिकों में तो ब्रह्म ही भित्ति है। द्र० योगवासिष्ठ में 'रेखोपरेखावलिता यथैका पीवरी शिला। तथा त्रैलोक्यखचितं ब्रह्मैव प्रविदृश्यताम्।।' एवं चित्रदीप प्रकरण।

से जन्म, संरक्षण और नाश होते हैं वह ब्रह्म है।] कहकर स्पष्ट ही शुद्ध ब्रह्मकारणता का समर्थन किया।

बौद्धिक विचार श्रद्धा की न्यूनता से शुद्ध ब्रह्म में कारणता स्वीकार नहीं कर पाता। अतः ब्रह्मा के अवतार भगवान् सुरेश्वराचार्यों ने वेदान्त को यौक्तिक नींव पर दृढ़ करने के निमित्त शुद्ध ब्रह्म में अज्ञान निमित्तक करणता का साधन किया। उसी को सिद्धान्त के प्रौढ आचार्य सर्वज्ञात्म महामुनि ने 'अज्ञान-तज्जघटना चिदधिक्रियायाम् द्वारं परं भवति नाधिकृतत्वमस्याः' (सं० शा० १.५५५) [अविद्या और उसके कार्य का अध्यास जगत् के प्रति ब्रह्म में उपादानत्व के सम्पादन में निमित्तमात्र है।] कह कर द्वार कारण मात्र ही स्वीकार किया। वास्तविक कारणता तो उन्होंने भी 'तस्माद्युक्ता योनिता चेतनस्य' (सं० शा० १.५४७) एवं 'स्वात्मानमेव जगतः प्रकृतिं यदेकं सर्गे विवर्तयति तत्र निमित्तभूतम्। कर्माकलय्य रमणीय कपूयमिश्रं पश्यन्नृणां परिवृढं तदितीर्यमाणम्॥' (सं० शा० १.५५०) [अतः चेतन में ही कारणता उचित है। एवं संसार की उत्पत्ति में एक निमित्त-भूत चेतन ही जीवों के पुण्य, पाप और मिश्र कर्मों की समालोचना करके स्वयं ही चेतन प्रकृति रूप होकर जगदाकार से परिणत होता है।] आदि के द्वारा स्पष्ट ही शुद्ध ब्रह्म में ही स्वीकार की है।

आचार्य प्रकाशात्म श्रीचरण भी 'तस्माद् ब्रह्मैव स्वमाययाऽविद्याया विवर्तते' (पंचपादिका विवरण) कहते हैं। सम्प्रदाय के इन सभी आचार्यों ने अज्ञान को निमित्त मात्र स्वीकार किया, कारणता तो ब्रह्म में ही प्रतिपादित की। अप्पय दीक्षितेन्द्र ने 'अकारणमपि द्वारं कार्येऽनुगच्छति। मृद इव तद्गतश्लक्ष्णत्वादेरपि घटेऽनुगमन-दर्शनात्' (सिद्धान्त लेश संग्रह १.२५) [माया कारण न होने पर भी कार्य में, मिट्टी की चिकनाहट के घट में रहने की तरह, अनुवृत्त है।] कह कर इस दृष्टि को सुस्पष्ट कर दिया है। माया अद्वैतवाद में प्रायः अन्यथासिद्ध कारण से अधिक महत्त्व नहीं रखती। 'कल्पयत्यात्मना-त्मानमात्मा देवः स्वमायया।' (गा० का० २.१२) [आत्मा अपनी

माया के द्वार से अपने आप को कल्पित करता है ।] के द्वारा आचार्य-प्रवर भगवान् गौडपाद इसी का निर्देश करते हैं । यहाँ आत्मना स्वमायया से माया और आत्मा में भेदभ्रम की निवृत्ति ही इष्ट द्योतित की है ।

यह माया ही वाचस्पति मिश्र के हाथों में सहकारी कारणता में परिवर्तित हो गई । शिवाद्वयवाद के स्थान पर द्वैतवादी साङ्ख्य इतः पर वेदान्त को अनुप्राणित करने लगा । 'विद्यास्वभावे ब्रह्मणि तदनुपपत्तेः' (भामती) [ज्ञानात्मक ब्रह्म में माया स्थिति युक्तियुक्त नहीं है । ] कह कर ब्रह्म में निर्गुणता सिद्धि के प्रयास में औडुलोमि के मत का पोषण होने पर माया में ब्रह्म से सद्वितीयता आ गई, यद्यपि मिथ्या होने से समानसत्तावाला द्वैत तो यहाँ भी नहीं है ।

वाचस्पति के मत का पूर्ण स्फुटन प्रकाशानन्द स्वामी ने 'ब्रह्माज्ञानाज्जगज्जन्म ब्रह्मणोऽकारणत्वतः' (सिद्धान्त मुक्तावली ३८) [ब्रह्म-विषयक अज्ञान ही जगत्प्रतीति में हेतु है क्योंकि ब्रह्म कारण नहीं है ।] कहकर किया । इस माया-कारणतावाद में ब्रह्म की निष्क्रियता का संरक्षण तो हुआ पर प्रधान और माया प्रायः समानार्थक हो गये । 'दृश्यत्वाद्यनुमानसिद्धानिर्वचनीयस्य जगतोऽनाद्यनिर्वचनीयाऽविद्यैव कारणम्, न ब्रह्म' (तत्र) में उन्होंने न केवल जगत्कारणता में श्रौत-प्रामाण्य का निराकरण करके अनुमान प्रामाण्य प्रदर्शन करने में भाष्य-मत की अवहेलना और साङ्ख्य व न्याय के अर्धनास्तिक मत को पुष्ट किया वरन् ब्रह्म से कारणता हटाकर सूत्र और भाष्य की संगति को ही खो दिया ।

इसी कारण भामती प्रस्थान में 'जीवाश्रया ब्रह्मपदाह्यविद्या तत्त्वविन्मता' के द्वारा माया के आश्रय में भी नवीन धारा प्रवृत्त की गई । शांकराद्वैत में माया का आश्रय ब्रह्म था, पर नवीन मत ने जीव को स्वीकार किया । शिवाद्वयवाद तो स्पष्ट ही 'आश्रयत्व-विषयत्व-भागिनी निर्विभागचितिरेव केवला' (सं० शा० १.३१९) की

तरह सदाशिव के ही आश्रयत्ववाद का समर्थन 'शिवस्य तु मायाया अधिष्ठातृता' (शैवपरिभाषा २) आदि से करता है।

जीवाश्रित माया की स्वीकृति से सृष्टि प्रयोजन भी भिन्न हो गया। 'नटवत्सर्वव्यवहारास्पदत्वं' (सूत्रभाष्य पृ० ३९२) के द्वारा जो नट की तरह खेल के आनन्द के लिये था वह जीवों के बन्धन का हेतु बन गया। 'स्वशक्त्या नटवद्ब्रह्म कारणं शङ्करोऽब्रवीत्। जीव भ्रान्ति-निमित्तं तद्‌बभाषे भामतीपतिः॥' (कल्पतरु) में अमलानन्दस्वामी ने इन दोनों दृष्टियों का संग्रह कर लिया है। बन्धन और मोक्ष दोनों का विषय ब्रह्म न रहकर जीव बन गया। अतः संसार आनन्दस्वरूप न रहकर दुःखरूप बन गया।

परवर्ती वेदान्ती जितना ही ब्रह्म को निष्क्रिय व निर्गुण सिद्ध करने का प्रयास करता है, उतना ही द्वैत खिल उठता है। श्रुति सिद्धान्त में द्वैत से ही 'द्वितीयाद्वै भयं' (बृ० १.४.२) 'नेहनानास्ति' (बृ० ४.४.१९) 'मृत्योः स मृत्युमाप्नोति य इह नानेव पश्यति' (कठ० ४.१०) परहेज बताया है। अनिर्वचनीयतावाद से ही अद्वैत ब्रह्म ही नहीं निर्गुणता की भी सिद्धि संभव है। शक्तिरूपता से जहाँ दृष्टि हटी वहीं द्वैतवाद का प्रवेश हुआ। अपनी शक्ति कभी द्वितीय नहीं हो सकती।

शिवाद्वय की प्रत्यभिज्ञादर्शन वाली धारा इस द्वैतधारा से सर्वथा अस्पृष्ट रही। इसने परवर्त्ती काल में कहीं-कहीं शांकराद्वैत को माया-वाद कहकर जो द्वैतता का लाञ्छन लगाया है वह प्रधानधारा पर न होकर प्रधानवाद-प्रभावित धारा पर ही है। साम्प्रदायिक दृष्ट्या दण्डी संन्यासी दार्शनिक दृष्ट्या भामती प्रस्थान के अनुयायी बन गये और उसका विरोध प्रत्यभिज्ञादर्शन ने किया। शांकराद्वैत की प्रधान धारा साम्प्रदायिक दृष्ट्या श्रीपरमहंसों में अद्यावधि अक्षुण्णरूपेण प्रवा-हित हो रही है और इसका प्रत्यभिज्ञा से समर्थन ही होता है। आधुनिक विशृंखलित काल में साम्प्रदायिक परम्पराओं में कुछ मिश्रण होना तो सहज ही है।

तत्त्वमीमांसा शैवदर्शन की संसार को एक अपूर्व देन है। मनोविज्ञान की दृष्टि से इससे सुन्दर, समन्वयात्मक और पूर्ण विचार किसी भी विश्वदर्शन में नहीं मिलता। प्रत्यभिज्ञा भी इन ३६ तत्त्वों को स्वीकार करता है। शांकरतत्त्वमीमांसा दार्शनिक दृष्ट्या पूर्ण है और उसमें ब्रह्म ही एक मात्र तत्त्व स्वीकृत है। प्रत्यभिज्ञा भी परमार्थत: एक ही तत्त्व स्वीकार करके 'स चैको द्विरूपस्त्रिमयश्चतुरात्मा सप्तपंचकस्वभाव:' (प्रत्यभिज्ञाहृदय ७) एवं 'शिवतत्त्वं एकं वस्तु सत्' (ईश्वरप्रत्यभिज्ञाविवृतिविमर्शिनी ३.१.२) दोनों का समन्वय प्रस्तुत करती है। परमार्थत: एक ही पुन: व्यवहारकाल में अनेक उपाधियों से भिन्न बनता है यह सूत्रभाष्य में ज्योतिरधिकरण में स्पष्ट कहा गया है। यद्यपि सभी शैवदर्शनों में तत्त्वसंख्या इतनी ही है पर तत्त्वभेद का अनाग्रह और अपारमार्थिकत्व, एवं सदाशिव की पारमार्थिकता का आग्रह और सर्वतत्त्वों का व्यक्तीभवनाश्रयता-स्वीकृति प्रत्यभिज्ञा को वैदिक अद्वैत से अभिन्न सिद्ध करता है।

शांकर अद्वैत में ज्ञानसाधना का गुरुभक्ति से अनन्य सम्बन्ध माना गया है। वस्तुत: श्रुति में ही हमें पर्याप्त प्रमाण मिल जाता है कि गुरु के बिना ज्ञान दुर्लभ है। 'स गुरुमेवाभिगच्छेत्' (मु० १.२) 'आचार्याद्धैव विद्या (छा० ४.१.३) 'तथा गुरौ' (श्वे० ६.२३) इत्यादि वाक्यों में स्पष्टत: गुरु के द्वारा ही ज्ञान प्राप्ति की संभावना का निर्देश है। इसी का विस्तार भाष्यकारों ने करते हुए 'शास्त्रज्ञोपि स्वातन्त्र्येण ब्रह्मज्ञानान्वेषणन्न कुर्यात्' (मु० भा०) के द्वारा गुरु के बिना ज्ञान प्राप्ति को असंभव बताया। भगवान विष्णु के अवतार आचार्य पद्मपादों ने भी 'सिद्धान्तोपदेशकगुरूणां असंगात् अलाभात् मुक्तिर्जीवस्य दूरत:।' (विज्ञानदीपिका २६) एवं वार्तिककारों ने भी इसी का प्रतिपादन किया। श्रीपरमहंस सर्वज्ञात्मगिरि भी 'यदीय सम्पर्कमवाप्य केवलं वयं कृतार्था:' (सं० शा० १.८) कहकर गुरुकृपा मात्र को पर्याप्त बता रहे हैं। ज्योतिर्मठ के आद्याचार्य श्रीपरमहंस आनन्दगिरि तो केवल गुरुकृपा से तोटकाचार्य बन गये। अद्यावधिपर्यन्त श्रीपरमहंस

सम्प्रदाय में गुरु ही ज्ञानार्थ पर्याप्त माने जाते हैं एवं गुरु के विना श्रवण की असंभवता से ज्ञान भी असंभव ही हो जाता है। गुरु सिद्धदेह से भी उपदेश करते हैं यह बात दूसरी है।

यह स्तोत्र तो श्रीदक्षिणामूर्ति को गुरुमूर्ति रूप से ही पूज्य बताता है। दोनों का अभेद ही इष्ट है। अतः श्रीदक्षिणामूर्ति वैदिक सम्प्रदाय में तो गुरु का अतिविशिष्ट स्थान है। यहाँ तो 'त्वत्पादपङ्कजसमाश्रयणं विना मे सन्नप्यसन्निव परः पुरुषः पुरासीत्। त्वत्पादपद्मयुगलाश्रयणादिदानीन्नासीन्न चास्ति न भविष्यति भेदबुद्धिः।' (सं० शा० ४.५८) गुरु के चरणों के सहारे के विना परमेश्वर होते हुए भी नहीं के समान था क्योंकि जाने विना पदार्थ अभाव-सा ही व्यवहार में रहता है। और गुरु चरणकमलों के आश्रय लेने पर द्वैत-धी का त्रैकालिक अत्यन्ताभाव हो गया। इसी परम्परा के अनुकूल प्रत्यभिज्ञादर्शन के आचार्य उत्पलदेव विना गुरु के परमेश्वर की अज्ञातता का साहित्यिक वर्णन करते हुए 'तैस्तैरप्युपयाचितैरुपनतस्तन्व्याः स्थितोप्यन्तके कान्तो लोकसमान एवमपरिज्ञातो न रन्तुं यथा। लोकस्यैष तथा नवेक्षितगुणः स्वात्मापि विश्वेश्वरो नैवालन्निजवैभवाय तदियं तत्प्रत्यभिज्ञोदिता।' (प्रत्यभिज्ञाकारिकावृत्ति ४.१७) कहते हैं कि दूतियों द्वारा नीत नायिका सर्वगुणसम्पन्न पति को देखकर भी उसे न जानकर उससे आनन्द प्राप्त नहीं करती। इसी प्रकार अन्तःस्थित ब्रह्म भी अज्ञेय होने से आनन्दप्रद नहीं होता। गुरु जब 'तत्त्वमसि' से निर्देश करता है, तभी 'यत्साक्षादपरोक्षात् ब्रह्म' को जानकर वह कृतार्थ हो जाता है। भाष्यकार के 'शास्त्राचार्योपदेशशमदमादिसंस्कृतं मनः (गीभा पृ० ५५) एवं 'आचार्यागमसंस्कृतेन मनसा' (कठभाष्य पृ० ८६) का ही यह वार्तिक श्लोक प्रतीत होता है।

उत्पलदेव की आलङ्कारिक भाषा का सौन्दर्य दृष्टव्य है। अभिनवगुप्तपादों के हाथों में कला और दर्शन का धर्म से जो अपूर्व-समन्वय हुआ वह विश्व में कहीं भी नहीं मिलता। अद्वैत की यह धारा ही हिन्दी के सर्वोच्च कवि जयशङ्करप्रसाद की जननी है। दुःख है कि

प्रसाद के पश्चात् ही हिन्दी में 'कवि' नष्ट होकर केवल दलबन्दी करने वाले राजनीतिज्ञ ही इस पद को अपनाने लगे हैं। यदि हिन्दी को वास्तविक रूप से राष्ट्रभाषा बनना है तो कानून और नारों के बल से नहीं, ठोस भारत की शुद्ध वैदिक और आगमिक धाराओं का अध्ययन करने वाले साहित्यस्रष्टा उत्पन्न करने होंगे। अन्यथा घासलेटी साहित्य को जनसाहित्य के नाम से प्रसार करके सस्ती और अल्पजीविता भले ही हिन्दी को प्राप्त हो जाय, राष्ट्र भाषा का पद तो दुर्लभ ही रहेगा। परम्पराहीन साहित्य चिरंजीवी नहीं हो सकता । न उच्छिष्ट साहित्य को राष्ट्रीय साहित्य ही कहा जा सकता है।

अनेक भारतीय विचारक पाश्चात्य देशों में सौन्दर्य और दर्शन का सम्बन्ध देखकर भारतीय दर्शन में इस कमी का निर्देश करते हैं। पर यह आङ्गल भाषा में अननुवादित प्रत्यभिज्ञादर्शन विषयक उनके अज्ञान का ही पुष्ट प्रमाण भले ही हो, भारतीय दर्शन की कमी का नहीं। हमारे आचार्यवृन्द कला के सिद्धान्तों के प्रतिपादन की अपेक्षा कला-निर्माण के द्वारा अपने सिद्धान्तों के निर्देश में अधिक विश्वास करते थे। धार्मिक साहित्य और स्थापत्य एवं नृत्य और संगीत आदि सभी भारत में कलापूर्ण रहा है। जीवन में आस्तिक भाव से प्रवृत्त धर्म ही कला का केन्द्र होता है। सत्यं और शिवं के साथ सुन्दरम् भी हमारा आदर्श है। यदि आत्मा से हमें सत्यं का स्फुट ज्ञान होता है और महेश्वर से शिवं का तो चितिशक्ति ही सौन्दर्य का मूल भी सिद्ध होती है। उनके तात्त्विक अभेद में ही शिवाद्वयवाद और शाङ्कराद्वैत दोनों की निष्ठा है। हमारे वैदिक दर्शन के सौन्दर्य सिद्धान्त (aesthetics) की इसी अद्वैतवाद में गतार्थता है।

परवर्तीकाल में यद्यपि नास्तिकधारा के प्रभाव में प्राचीन हीनयानी बौद्ध और दिगम्बर जैनों ने निवृत्ति प्रधान धर्म की स्थापना की एवं उसके फलस्वरूप सौन्दर्य की अवहेलना होने लगी पर अन्ततोगत्वा वैदिक धारा से प्रभावित होकर अर्वाचीन महायानी बौद्ध और श्वेताम्बर जैनों ने पुनः सौन्दर्य के महत्व को समझकर स्वधर्म में

साहित्य, स्थापत्य आदि को स्थान देकर जो अपूर्व प्रगति की वह विपश्चितों से अपरिचित नहीं है।

वैदिक धर्म की मुख्य धारा तो आजतक सौन्दर्य के प्राधान्य पर बल देती रही है। वैसे प्राकृतिकता हमारे सौन्दर्य के मानदण्ड का आश्रय रही है, और कृत्रिमता को हमने सर्वदा हेय समझा है। इसीलिए आज के कृत्रिम सौन्दर्य को तो हम हेय ही समझते हैं। शांकर सिद्धान्त ने तो रस और ब्रह्म के अद्वैत के वैदिक सिद्धान्त पर ही अपने सौन्दर्य शास्त्र का निर्माण किया है। यह अभेद दर्शन ही अद्वैत की विश्वदर्शन को अतिविशिष्ट देन है। अभिनव, अप्पय, जगन्नाथ, कय्यट, माधव आदि ने तो सैद्धान्तिक ग्रंथों (Critique of Aesthetics) के निर्माण से भी इस पक्ष का पोषण किया है। कलात्मक रचनाएँ तो प्रायः शिवाद्वय से ही प्रभावित रही हैं। कालीदास, श्रीहर्ष, बाणभट्ट आदि साहित्यकार शैवमत के ही रहे हैं। कविकुल चूडामणि कालीदास शिवाद्वयवादी और कविदार्शनिक श्रीहर्ष शांकराद्वैतवादी तो साम्प्रदायिक दृष्ट्या रहे हैं एवं श्रीमाली ब्राह्मण होने के कारण कविता कान्त माघ तो जन्म से ही शैव थे। दक्षिण भारत में तो विल्वमंगल जैसे विष्णुभक्त भी सोमगिरि के शिष्य थे एवं 'शैवा वयं न खलु तत्र विचारणीयः, पंचाक्षरीजपपरा नितरांस्तथापि।' (कृष्णकर्णामृत) [हम शैव हैं और ॐ नमः शिवाय का नियमतः जप करते हैं, इस विषय में विद्वान कोई सन्देह न रखें। फिर भी विष्णु का ध्यान भी हमें सहज प्राप्त है।] कहने वाले शैव थे। तामिळ भाषा तो शैवाचार्य ज्ञान संबंधर एवं माणिक्य की रचनाओं से ही विश्व भाषाओं में पूज्य स्थान प्राप्त कर चुकी है। इसी धारा के वर्तमान लेखकों में प्रसाद का मान्य स्थान है।

इस प्रकार दर्शन और साहित्य दोनों क्षेत्रों में शैवधर्म का विशिष्ट स्थान रहा है। मध्ययुग में यद्यपि वैष्णव धारा से प्रभावित रचनाएँ उत्तर भारत में प्रधानतया हुई पर इसीलिये उनमें या तो अश्लील श्रृंगार प्रधान हो गया या शुष्कता आ गई। सामरस्य का भाव दूर

होते ही कला विशृंखल होकर वास्तविक सौन्दर्य से दूर हो जाय यह स्वाभाविक है। यह प्रसक्त विषय पर विचार यहीं शेष करते हैं। विशिष्ट अधिकारपूर्ण विद्वान् इधर अन्वेषणात्मक कार्य में प्रवृत्ति करें तो अनेक सूत्रों का पता लग सकेगा। परन्तु इसके लिये गुरु परंपरा से अध्ययन आवश्यक है।

गुरु और ज्ञान का कारण-कार्यात्मना अभिन्न सम्बन्ध भी दोनों सम्प्रदायों का एकत्व प्रतिपादक है। अभिनवगुप्त तो 'पुस्तका-धीत-विद्याश्च गुरुक्रमविवर्जिताः। आचरन्तो दिशन्तश्च पच्यन्ते नरके चिरम्।' (ईश्वरप्रत्यभिज्ञाविवृतिविमर्शिनी ४.१) [गुरुपरम्परा से रहित पुस्तक से पढ़े हुए लोग सिद्धान्त का आचरण अर्थात् मंत्रजप, पूजन आदि एवं उपदेश करने वाले चिरकाल पर्यन्त नरक में भोग करते हैं।] कहकर 'असम्प्रदायवित् सर्वशास्त्रविदपि मूर्खवदेवो-पेक्षणीयः' (गी० भा० पृ० ३७०) [सारे शास्त्रों का ज्ञाता भी असाम्प्रदायिक होने पर मूर्ख की तरह उपेक्षणीय होता है] इस भाष्यपंक्ति का ही स्पष्ट उपोद्बलन करते हैं। यह गुरु परम्परा आजकल के गुरुडम से भिन्न है, यह तो स्पष्ट ही है। 'यो नो न्यायशलाकयैव निखिलं संसारबीजन्तमः प्रोत्सार्याऽऽविरकारबोद् गुरुगुरुः पूज्याय तस्मै नमः।' (नैष्कर्म्य सिद्धिः ४.७७) [सम्पूर्ण संसार के बीजरूप अज्ञानान्धकार को न्यायरूपी शलाका से हटाकर शिवबोध को हृदय में प्रकट करने वाले ही वास्तविक गुरु हैं। उन पूज्यों के प्रति सर्वस्व-समर्पणात्मक नमस्कार है।] कह कर भगवान सुरेश्वराचार्यों ने स्पष्टतः गुरु का लक्षण कह दिया है। अतः ऐसे गुरु के बिना शिवज्ञान की संभावना दोनों ही अद्वैतसम्प्रदायों को स्वीकृत नहीं। ज्ञान का प्रधान आश्रय गुरु ही है क्योंकि साधना, मंत्र, वेद, युक्ति, कृपा आदि सभी उसके द्वार से ही हैं। हमारे पूर्वाचार्य अनन्त श्री स्वामी नृसिंहगिरि जी 'कमल को जलरहित स्थल में सूर्य सुखाता है पर जलस्थ पद्म का पोषण करता है' के दृष्टान्त से गुरुकृपा प्राप्त ही जीव शिव के द्वारा पोषित होता है यह सिद्ध किया करते थे। प्रस्तुत वार्तिक में तो इस

का युक्ति युक्त पोषण किया ही गया है। आजकल के स्वयं ज्ञानियों का अद्वैत सिद्धान्त में कोई भी स्थान नहीं है।

प्रत्यभिज्ञा दर्शन का दार्शनिक दृष्ट्या विद्या और अविद्या दोनों को शिव के अधीन मानना एक प्रधान और अद्‌भुत सिद्धान्त माना जाता है। परन्तु शांकराद्वैत भी ब्रह्म को ही बन्धन और मोक्ष का आश्रय स्वीकार करता है।

प्रत्यभिज्ञा सदाशिव ज्ञान को सर्वथा नवीन ज्ञान न मानकर प्राचीन संस्कार और नवीन अपरोक्ष की लक्षणा से ही अभेदानुभव का प्रतिपादन करती है। प्रत्यभिज्ञा नाम इसी सिद्धान्त के कारण रखा गया है। परन्तु इसका भी मूल शाङ्करभाष्य में ध्वनित है। 'सर्वात्मत्त्वाच्च ब्रह्मास्तित्त्व प्रसिद्धि······तद्विशेष प्रति विप्रतिपत्ते:' (ब्र. सू. भाष्य) [सब में 'मैं' रूप से ब्रह्म-सत्ता सिद्ध है अतः उसके विशेष ज्ञान सम्बन्धी ही मतभेद स्वीकार्य हैं।] के द्वारा जो आधार शिला भगवान शंकर भगवत्पाद रख गये थे उसी पर प्रत्यभिज्ञा का आकाश चुम्बी मन्दिर खड़ा किया गया है।

वस्तुतः दर्शनशास्त्र की दृष्टि से न तो सर्वथा अज्ञात की जिज्ञासा संभव है और न सर्वथा ज्ञात की ही जिज्ञासा की जाती है। सामान्येन ज्ञात की विशेषेण जिज्ञासा संभव है। इस विषय पर प्रकाशात्म श्रीचरण और विवरण प्रस्थानुयायियों ने एवं वाचस्पति मिश्र और भामती-प्रस्थानुयायियों ने गम्भीर विचार कर अनेक प्रमाणविषयक दार्शनिक गुत्थियों को सुलझाया है जो अद्वैत दार्शनिकों की विश्वदर्शन को अद्‌भुत देन है। इस विषय में मूल ग्रन्थों का अध्ययन विचारकों को कर्तव्य है, यहाँ तो धर्म सम्बन्धी इसके माहात्म्य पर ही विचार उपयुक्त है। शिवाद्वयवाद और शांकराद्वैत दोनों ने प्रत्यभिज्ञा के बल से धर्म को ठोस अनुभव और युक्ति के आश्रय पर खड़ा कर दिया। संसार के सभी मत और मजहब अज्ञात ईश्वर के प्रतिपादन से प्रारंभ करते हैं। यह ईश्वर केवल श्रद्धाबल से सिद्ध किया जाता है। नैयायिक, आदि जो प्रमाण ईश्वरसिद्धि में देते हैं उन्हें मीमांसा दर्शन में आचार्य शबर

स्वामी और भट्ट कुमारिल ने विस्तार से बाधक प्रमाणों द्वारा ग्रस्त सिद्ध कर दिया है। एवं नास्तिक दर्शनकारों द्वारा ईश्वर खण्डन की युक्तियों को आस्तिकों ने तर्क की कसौटी पर कस कर दुष्ट सिद्ध कर दिया है। अतः ईश्वर की सिद्धि और असिद्धि दोनों ही विवाद-ग्रस्त और अनिर्णीत हैं। अतः ईश्वर की सन्दिग्ध सत्ता को लेकर धर्म आधुनिक युग की विचारधारा में प्रमुख स्थान प्राप्त कर सके यह संभव प्रतीत नहीं होता।

अतएव भगवान भाष्यकार वेदों की दृढ़ भूमिका पर आरूढ़ होकर अनुभव प्रमाण के आधार पर चलते हैं एवं सार्वजनीन अनुभूत आत्मा को ही धर्म का आधार बनाते हैं। सूत्रों में यद्यपि ब्रह्म को जगद्योनि बताकर ही विचार प्रवृत्त किया गया था एवं उसीको फिर आत्मा से अभिन्न सिद्ध किया था; तथापि भाष्य में अध्यासभाष्य के द्वारा सर्ववादि-प्रत्यक्ष आत्मा का ही विचार प्रथम प्रवृत्त कर उसे ब्रह्मरूप से सिद्ध करने की नवीन प्रणाली चलाई। उनके परमगुरु भगवान गौडपादाचार्यों ने भी माण्डूक्य उपनिषद् को प्रधानता इसीलिये दी कि उसमें 'अयमात्मा ब्रह्म' के द्वारा आत्मा को उद्देश्य करके ब्रह्म का विधान है।

प्रायः लोग आत्मा को सर्वथा अज्ञेय मानते हैं और अज्ञात तो सभी वादी मान लेते हैं। अतः ध्यान आदि के द्वारा उसका नवीन ज्ञान बताते हैं। परन्तु 'न तावदयमेकान्तेनाविषयः अस्मत्प्रत्ययविषयत्वात्' (अध्यासभाष्य) [मैं प्रतीति का विषय होने की वजह से आत्मा बिलकुल अविषय नहीं है।] से भाष्यकार उसे अज्ञात स्वीकार नहीं करते। इस प्रकार सहृदय-हृदय को ज्ञात से अज्ञात का बुद्धिगम्य उपदेश देकर आमोद देते हुए आधुनिक युग के अनुरूप वैज्ञानिक धर्म-सरिणी का प्रवर्तन करते हैं।

प्रश्न हो सकता है कि आत्मा ज्ञात है तो भी संसार बन्धन है अतः आत्मज्ञान निरर्थक सिद्ध होगा। उत्तर है कि ईश्वरत्वेन अज्ञात है, चेतनत्वेन ज्ञात है। वृक्षत्वेन ज्ञात आम्रवृक्ष भूख की निवृत्ति

आम्रत्वेन ज्ञात होने पर ही कर सकेगा। इसी प्रकार भूमानन्दत्वेन ज्ञात आत्मा ही शोक-मोहनिवर्त्तक है। अतः श्री परमहंस आनन्दगिरि 'अस्मदर्थश्चिदात्मा साक्षितया प्रतियते प्रतिबिम्ब्यतेऽस्मिन्नित्यस्मत्प्रत्ययोऽहङ्कारः। तत्सम्बन्धाल्लब्धपरिच्छेदः सन्नात्मस्वरूपस्फुरणेन स्फुरन्नपि तद्विषयो निरुच्यते।' (न्यायनिर्णयः) [मैं—अनुभूति का विषय चैतन्य अहङ्कार में प्रतिबिम्बित होकर परिच्छिन्न हुआ प्रतीत होते हुए भी स्वरूप से निर्वचन का विषय तो बन ही जाता है।] कह कर स्पष्ट ही जो पूर्व में परिच्छिन्नत्वेन ज्ञात था उसी का पश्चात् अपरिच्छिन्नत्वेन ज्ञात होना बताते हैं। यह ही प्रत्यभिज्ञा है। शाङ्कर अद्वैत भी अतएव आत्मा या ब्रह्म की सर्वथा अज्ञातता न मानकर प्रत्यभिज्ञा ही स्वीकार कर शिवाद्वय से अभिन्न ही सिद्ध होता है। प्रत्यभिज्ञा से ही निरुपाधिक ज्ञान संभव है यह निर्विवाद और भाष्य-सम्मत है।

वेदान्त में एक आधारभूत शङ्का रह जाती है कि आत्मा का सामान्य ज्ञान ही क्यों होता है? प्रायः अज्ञान या माया का कारण रूप से निर्देश किया जाता है। अज्ञान में जो अभावात्मक ध्वनि है उसकी निवृत्ति के लिये ही मिथ्या या माया शब्द का प्रयोग शांकर दर्शन में है। माया भावरूप पदार्थ है। यह भावात्मिका माया यदि ब्रह्म से भिन्न मानो तो द्वैत प्रसक्ति, और अत्यन्त भिन्न स्वीकार करो तो विशेषज्ञान का रोध कैसे करेगी? अतः द्वितीय पक्ष को ही 'स्वेच्छया स्वभित्तौ विश्वमुन्मीलयति' (प्रत्यभिज्ञाहृदय २) से स्वीकारने पर अद्वैत संरक्षण संभव है। अन्यथा भावात्मिका माया और प्रकृति प्रायः समानार्थक हो जायगी और श्रौत व आगम दोनों ही सिद्धान्त द्वैतवाद को भयहेतु ही स्वीकारते हैं। 'स्वभित्तौ न त्वन्यत्रक्वापि। प्राङ्निर्णीतं विश्वं दर्पणे नगरवत् अभिन्नमपि भिन्नमिवोन्मीलयति। उन्मीलनञ्चावस्थितस्यैव प्रकटीकरणमित्यनेन जगतः प्रकाशैकात्म्येनावस्थानमुक्तम्।' (प्रत्यभिज्ञाहृदय विवृतिः पृ० २६) अन्य अधिष्ठान का अभाव होने से अपने ही आश्रय पर पहले से निश्चित जगत् शीशे

में शहर की तरह अभिन्न भी भिन्न जैसा प्रकट होता है। अतः जगत् ज्ञान-स्वरूप से अभिन्न ही स्थित है।] के द्वारा ही वास्तविक उत्तर मिलता है। प्रस्तुत ग्रन्थ दर्पण नगरी के दृष्टान्त से ही आरम्भ किया गया है। शांकराद्वैत का आभासवाद और प्रतिबिम्बवाद ही प्रधान प्रस्थान हैं। अतः यह धारा शिवाद्वयवाद से अभिन्न ही है।

यहाँ जो सृष्टि को उन्मीलन कह कर बताया है उसी का प्रतिपादन बृहदारण्यकोपनिषद् भाष्य में 'आत्मन्यात्मवान् स्याम्। इदङ्कार्यंमावृतमासीत्। यथा पिण्डावस्थया मृदा घटादय आवृताः स्युरिति' के द्वारा किया गया है। अभिन्ननिमित्तोपादान कारण का प्रतिपादन केवल अद्वैतवाद में ही मिलता है। आचार्य वसुगुप्त 'निरुपादानसंभारमभित्तावेव तन्वते। जगच्चित्रन्नमस्तस्मै कलानाथाय शूलिने।।' [बिना किसी दीवाल के और बिना किसी सामग्री के ही संसार रूपी चित्र निर्माण करने वाले शिव को नमस्कार है।] कहकर विवर्तवाद को और भी दृढ़रूप से प्रतिपादित करते हैं। अतः प्राङ्निर्णीतं भी श्रुति में कहे हुए 'यथापूर्वमकल्पयत्' (ऋ० १०. १९१) के अर्थ में ही समझना चाहिये।

शिव नटराज हैं। अतएव शैव दर्शन नट का खेल ही सृष्टि को स्वीकार करता है। 'खेल था, और खेल ही रहेगा। रोकर खेलो चाहे हँसकर। इस विराट् विश्व और विश्वात्मा की अभिन्नता पिता और पुत्र, ईश्वर और सृष्टि, सब को एक में मिलाकर खेलने की सुखद क्रीड़ा भूल जाती है; होने लगता है विषमता का विषमय द्वन्द्व।······ उस दिन की प्रतीक्षा में कठोर तपस्या करनी होगी जिस दिन········ एक मधुर मिलन क्रीडा का अभिनय करेगा।' (कामना ९१) के द्वारा जयशङ्करप्रसाद शैव दृष्टि को दिखाते हैं। इसीलिये वैदिक सिद्धान्त पाप-वाद न बन सका। यहूदी, ईसाई और मुसल्मान मजहब आदम के प्रथम पाप की वसीयत के भार से मानव को सदा ही पतित और परवश रखने में ही गौरव अनुभव करते हैं। नव मनोविज्ञान इन धर्मों को हीन भावना (Inferiority Complex) और रुद्धमानस

(Repression) की उपज सिद्ध कर चुका है। हमारे वैदिक धर्म को न जानकर सर्व-धर्म-साम्यवादी धर्म-शब्दमात्र से हमें भी उसी कोटि का मान लेते हैं। हमने तो कभी भी मानव को ईश्वर से कम न समझा। 'पिता ! हम डरेंगे, तुमसे काँपेंगे ? क्यों ? हम अपराधी हैं ? अपराध क्या पदार्थ है ? पिता ! प्रेममय पिता ! हमारे इस खेल में·········दण्ड का अभिशाप !·········नरक और स्वर्ग ! कहाँ हैं ?·········सुख भोग की अनन्त कामना·········पिता के दुलारे पुत्रों !' (कामना पृ० २८) कहने वाले शैव मत को जब समझ लिया जायगा तो नटराज मूर्ति हमारे उपवेशगृह की चीज न रहकर हृदय की अनुभूति बन जायगी। भाष्यकार शंकरभगवत्पाद और प्रत्यभिज्ञाचार्य अभिनवगुप्तपाद दोनों ही 'नटवत्सृष्टि' स्वीकार करके धर्म को बन्धक (Religion) नहीं मोचक स्वीकार करते हैं।

शिव जीव को बाँधता नहीं वरन् स्वयं ही जीवरूप बनकर खेलता है। सारे दर्शन भी उसी ने अपने खेल के लिये बनाये हैं। इसीलिये गौडपादों ने जैसे अद्वैत को 'अविवादोऽविरुद्धः' (मा० का० ४.३) कहा है वैसे ही 'तद्भूमिकाः सर्वदर्शनस्थितयः' (प्रत्यभिज्ञाहृदय ८) 'सर्वेषां चार्वाकादिदर्शनानां स्थितयः सिद्धान्ताः तस्यैतस्य आत्मनो नटस्येव स्वेच्छावगृहीताः कृत्रिमा भूमिकाः' (तत्रैवटीका) [चार्वाक वगैरह सभी सिद्धान्त नट की तरह स्वेच्छा से आत्मा ने ही अपने लिये बनावटी मत बनाये हैं।] कहनेवाला अद्वयवाद भी किसी का विरोधी नहीं वरन् सर्व-समन्वयवादी है। अद्वैत भेदवादी की कट्टरता का समर्थक नहीं बन सकता। परन्तु न शांकराद्वैत और न शिवाद्वय ही आधुनिक सर्व सम-वाद को या श्मशानसाम्यवाद को समन्वयभूमिका स्वीकार करता है। सारे वाद सोपान हैं और साध्यदृष्ट्या सभी सोपान सोपानरूप से समान हैं परन्तु सोपानों का उच्च निम्न भाव तो अबाधित ही रहता है। अतः 'तावदर्थावलेहेन उत्तिष्ठति पूर्णा च भवति। एषा च भट्टारिका क्रमात् क्रममधिकमनुशील्यमाना स्वात्मसात्करोत्येव भक्तजनम्।' (प्रत्यभिज्ञाहृदयविवृति पृ० ४७) [कितनी ही असावधान प्रतीत होने

पर भी पूर्ण ही सिद्ध होकर शिवमहिषी क्रम से अधिकाधिक आगे बढ़ाते हुए भक्त को अवश्य ही अपने शिवरूप में लीन करती है ।] के द्वारा क्रम समन्वयवाद ही युक्तिसंगत और वैदिक है । तत्त्वमीमांसा में भी सहसमुच्चय तो अस्वीकृत ही है । तत्त्व के अनेक रूप भिन्न दृष्टि-कोणों से प्रतीत होने पर भी उसका अपना स्वरूप तो रहेगा ही । पुत्री, माता, भगिनी, कान्ता आदि रूप प्रतियोगी सापेक्ष होने मात्र से स्त्री स्वरूप-मात्र का निषेध अथवा इन सब का समुच्चय ही उसका स्वरूप तो नहीं माना जा सकता । सारे दार्शनिकों की मान्यताओं से भिन्न ही तत्त्व स्वरूप है । परन्तु क्रमसमुच्चयवादी सभी की अन्त में मोक्ष स्वीकार करके सर्वमुक्तिवाद का चरम आदर्श मानवता के सामने रखता है । 'तस्माद्यावत्सर्वमुक्तिः परमेश्वरभावो मुक्तस्य' (सिद्धान्तलेश संग्रह ४.१८) के द्वारा आचार्य प्रवर अप्पयदीक्षित ने तो सर्वमुक्ति पर्यन्त ब्रह्मभाव प्राप्ति असंभव मानकर सर्वमुक्ति के लिये 'मुक्त श्चान्यान् विमोचयेत्' और 'आचार्यस्याप्ययमेव नियमो यन्न्यायप्राप्त-सच्छिष्यनिस्तारणं अविद्यामहोदधेः' (मुण्डकोपनिषद्भाष्य १.२.१३) [आचार्य के लिये भी योग्य शिष्य को मुक्त करना कर्त्तव्य है ।] आदि उक्तियों का रहस्योद्घाटन ही नहीं मध्ययुग की व्यक्तिनिष्ठ पलायन-वादी धारा को वैदिक शैव धारा की तरफ से करारी चोट दी है जिसका रहस्य सहृदय समझ सकेंगे । क्या किसी भी दर्शन या धर्म में इससे विशाल हृदय मिल सकता है ? यही कारण है कि विचारक वृन्द अद्वैत को निःसन्दिग्धभाव से विश्व का आधारभूत धर्म स्वीकार कर चुके हैं । यदि विश्व को वर्तमान भेददावाग्नि से बचाकर शान्ति स्थापना इष्ट हो तो अद्वैत दर्शन का समाश्रयण ही एकमात्र उपाय है । अतः शुद्ध तत्त्व दृष्टि ही नहीं व्यावहारिक दृष्ट्या भी आज के युग की पुकार है वैदिक संस्कृति का प्रसार । और शिवाद्वय एवं शाङ्कराद्वैत दोनों ही सर्वमुक्ति के समर्थक हैं ।

हमने पूर्व में आत्मा की ज्ञातता विषयक विचार करते हुए उसे सर्वदा सामान्येन ज्ञात बताया था । आत्मा की स्वप्रकाशरूपता ही धर्म

का आधार है। परप्रकाश या परतःसिद्ध अथवा पराधीन आत्मा का सिद्धान्त तत्त्वदृष्ट्या हमें उत्थान की ओर नहीं जाने देता। अद्वैत दर्शन आत्मा को स्वप्रकाश स्वीकार करता है अतः उसकी सिद्धि करना अनावश्यक और असंभव मानता है। 'प्रमाता च प्रमाणञ्च प्रमेयो निश्चितिस्तथा। यत्सान्निध्यात्प्रसिद्ध्यन्ति' (बृहदारण्यक वार्तिक १.४.८७०) [ज्ञाता, ज्ञान, ज्ञेय, ज्ञप्ति सभी आत्मा के द्वारा ही सिद्ध होते हैं।] के द्वारा सुरेश्वराचार्य उसकी सिद्धि की असंभवता बताते हैं। तार्किकशिरोमणि श्री हर्ष ने खण्डनखण्डखाद्य में इसीलिये सर्व-निषेधावधित्वेन ब्रह्म सिद्धि की है। उसकी सिद्धि अन्यथा करने में विषयत्वेन जडत्वसिद्धि अनिवार्य हो जाती है। तर्कप्रधान अद्वैत की इस विचारसरणि से ही अभावाद्वैतपरक प्रवृत्ति सहज हो जाती है जो अनिष्ट है। प्रत्यभिज्ञादर्शन तो अभावाद्वैत का सर्वथा विरोधी है। परन्तु शांकराद्वैत ने भावाभावसमन्वयात्मक वेदान्त दृष्टि को ही अप-नाया है। औडुलोमि के अभाव और जैमिनि के भावपरक मोक्षसिद्धान्त का समन्वय ही बादरायण ने स्वीकार किया है। प्रत्यभिज्ञा भी इस 'नेति' वाद को स्वीकारती है इस बात का प्रमाण उदयाकर सूनु ने 'कर्तरि ज्ञातरि स्वात्मन्यादिसिद्धे महेश्वरे। अजडात्मा निषेधं वा सिद्धिं वा विदधीत कः।। ईश्वरस्य सिद्धौ निराकरणे च जडानामेवोद्यमः।' (प्रत्यभिज्ञाकारिका वृत्ति १.२) [पूर्वसिद्ध महेश्वर में स्वप्रकाशरूप से ज्ञान और क्रिया स्वतः सिद्ध होने से अति मूढ़ ही उसकी सिद्धि या निषेध करने में प्रवृत्त होते हैं।] में स्वयं दिया है। आचार्य विद्यारण्य भी 'बोधेप्यनुभवो यस्य न कथञ्चन जायते। तं कथं बोधयेच्छास्त्रं लोष्टं नरसमाकृतिम्।' (पंचदशी ३.१६) से इसी का प्रतिपादन करते हैं। अतः यह भी भेद दोनों का आधारभूत भेद नहीं माना जा सकता।

स्वतः सिद्ध न मानने पर परतंत्र जीव का बन्ध मोक्ष सभी परतन्त्र हो जाता है। और धर्म केवल उपहास का विषय रह जाता हैं। जीव-स्वातन्त्र्य पर ही पापपुण्य की नींव रखी जा सकती है। आज का वैज्ञा-निक भौतिकवाद वस्तुतः जीव को सर्वथा प्रकृति के परतंत्र मानता है।

एवं अन्य अनेक मजहब भी किस्मत (Pre-destination) के अधीन जीव को स्वीकारते हैं। अद्वैत का स्वतः प्राकाश्य का सिद्धान्त ही वस्तुतः धर्म को एक नवीन दिशा देता है। जीवस्वातन्त्र्य खिल उठता है। प्रत्येक जीव इस स्वतंत्रानुभूति को अपने में देखता है। इच्छा का स्वातंत्र्य निर्विवाद है। इच्छा को ज्ञान और क्रिया दोनों का आधार सिद्ध किया जा चुका है। अतः अद्वैतवाद ही प्रगति का सिद्धान्त है। भारत ने इस सिद्धान्त का परित्याग करके जब से इस्लाम से समन्वय के प्रयत्न में पन्थ चलाये या विकृत बौद्ध धर्म की वैष्णव शाखाओं का सहारा लिया तभी से हमारा पतन प्रारम्भ हुआ। आज नव भारत की समृद्धि और निर्माण इस अद्वैतवाद की अपेक्षा करता है। यदि इसका दृष्टिकोण नव निर्माता समझ सके तो बृहत्तर और महत्तर भारत के संस्थापक बन सकेंगे। उच्छिष्ट या पराजित विचारधाराओं से तो राष्ट्र निर्माण नहीं हुआ करते।

साधना के क्षेत्र में अज्ञान निवृत्ति मात्र मोक्ष ही स्वप्रकाशात्मवाद को इष्ट हो सकता है, किसी नवीन स्थान या पद वा अवस्था की प्राप्ति नहीं। वेदान्तवाक्यजन्य ज्ञान ही अज्ञाननिवर्तक है। पर वेद-वाक्य रूपी प्रमाण महेश्वर रूप आत्मा को सिद्ध नहीं करते वरन् सिद्ध का ज्ञापन या निर्देश मात्र करते हैं। सभी प्रमाण ज्ञापकमात्र हैं यह तो सर्ववादियों को स्वीकारना ही पड़ेगा। अतः महेश्वर प्राप्ति कण्ठस्थमाला की प्राप्ति ही है। नवीन प्राप्ति में अस्थायिता आदि दोष तो अति स्फुट हैं।

यह ज्ञान शिवविषयक ही नहीं शिवाश्रित भी है। सर्वत्र वेदान्तों में केवल ब्रह्म को ही सर्वज्ञ माना है। अतः उसको छोड़कर अन्यत्र ज्ञान असिद्ध है। चैतन्य की अनेकता के अनेक प्रमाण वेदान्तों में दिये गये हैं। वस्तुतः ज्ञाता कभी ज्ञेय नहीं हो सकता। दो ज्ञाता स्वीकार करते ही परस्पर ज्ञेय हो जावेंगे। विरुद्धधर्माक्रान्त पदार्थ की वास्तविक स्थिति असंभव है। अतः एक ही चैतन्य सिद्ध होता है।

चैतन्य की श्रुतियुक्तिसिद्ध एकता और प्रमाताओं की अनुभवसिद्ध अनेकता का समन्वय अद्वैत दर्शन में उपाधिवल से किया गया है। एक ही सर्वज्ञ सदाशिव भिन्न उपाधियों के द्वारा भिन्न ज्ञानों का ज्ञाता वनता है। जैसे सर्वपदार्थों का अवकाश प्रदाता केवल अवकाश ही है फिर भी मठाकाश घटाकाश का भेदानुभव होता ही है। इस प्रकार सभी विरोध परिहृत हो जाते हैं।

सारे ही ईश्वरवादी दर्शन ईश्वर को सर्वज्ञ मानते हैं। पर अद्वैत में ही चैतन्य हेतु से निरपेक्ष सर्वज्ञता सिद्ध होती है। वैष्णव, नैय्यायिक, अन्य द्वैतवादी आदि सर्वज्ञ का अर्थ यदि सर्व-विषयक ज्ञान स्वीकारें तो जीव-स्वातन्त्र्य सर्वथा भंग हो जाता है। भविष्य की सारी घटनाओं का विस्तार से विशेष ज्ञान निश्चित घटना क्रम-वाद में (Theory of Pre-destination or Divine Dispensation) परिणत हो कर जीव के कर्म-स्वातन्त्र्य को नष्ट करके धर्माधर्म का ही भंग कर देगा। निष्कारण नरकस्वर्ग या दुःखसुख देनेवाला ईश्वर भी वैषम्यनैर्घृण्यदोषवाला ही सिद्ध होगा। (ब्र० सू० २.१.३३) अगर इस दोष से बचने के लिये वैष्णव आदि सर्वज्ञ में सर्व पद को भूत और वर्तमान में ही संकुचित करना चाहें तो ईश्वर सापेक्षसर्वज्ञ ही रहेगा। अतः जैसे द्वैतवाद में ईश्वर की कृपालुता और शक्तिमत्ता को निरपेक्ष स्वीकारने में विरोध आता है, वैसे ही सर्वज्ञता और जीवस्वातंत्र्यमूलक धर्माधर्म मानने से विरोध आता है। अद्वैतदर्शन में ही अविरोध संभव है। सर्व ज्ञानों का एकमात्र प्रकाशक होने से ही ईश्वर की सर्वज्ञता निरपेक्ष है। 'या चैषा प्रतिभानन्तपदार्थं क्रमरूषिता। अक्रमानन्तचिद्रूपः प्रमाता स महेश्वरः॥' (ईश्वर-प्रत्यभिज्ञा १.७) में उत्पलदेवाचार्य क्रम से समग्र जीवों में होने वाले ज्ञानों को जैसे महेश्वर ही प्रमाता रूप से जानता है वैसे ही अक्रमरूप से वही निरुपाधिक ज्ञानरूप से जानता है इस प्रकार प्रत्यभिज्ञादर्शन में भी निरपेक्ष सर्वज्ञता प्रतिपादन करते हैं। सोमानन्दपाद 'सदा शिवात्मना वेत्ति सदा वेत्ति मदात्मना।' (शिवदृष्टि ५.१०६) 'तदैक्येन विना नास्ति संविदां

लोकपद्धतिः । प्रकाशैक्यात्तदेकत्वं मातैकः स इति स्थितिः ॥' (ईश्वर-प्रत्यभिज्ञा १.८.१०) और अभिनवगुप्तपाद भी 'प्रकाशचिद्रूपमहिम्ना सर्वस्य भावजातस्य भासकत्वमभ्युपेयते । ततश्च विषयप्रकाशस्य नीलप्रकाशः पीतप्रकाश इति विषयोपरागभेदाद्भेदः ।' ['मैं' रूप से प्रमाता बनकर और शिवरूप से सर्वज्ञ बनकर वह एक ही जानता है। उस एक ज्ञान रूप के बिना लोक व्यवहार भी संभव नहीं। क्योंकि सारे पदार्थ ज्ञानस्वरूप हैं। उस सर्वप्रकाशक के भासित होने से ही सब की भासरूपता है। जैसे विषय सम्बन्ध से ही प्रकाश में पीत नीलादि प्रतीत होते हैं।] शिवाद्वय और शांकराद्वैत के सर्वथा ऐकमत्य का ही प्रदर्शन करते हैं। प्रत्यभिज्ञा के इन आचार्यों के और 'एतदेवाक्षरं दर्शनक्रियाकर्तृ सर्वत्र ।···विज्ञानक्रियाकर्तृ तदेवाक्षरं सर्वबुद्धिद्वारेण ।' (बृह० भा० ३.८) [वह अक्षर ब्रह्म ही सर्वत्र देखना······जानना आदि क्रियाओं को सब अन्तः करणों के द्वारा करता है।] के शब्दसाम्य और अर्थसाम्य से किस सहृदय अद्वैतवादी का हृदय न खिल उठेगा। भाष्यकार शंकरभगवत् प्रत्यभिज्ञादर्शन के सूत्रकार प्रतीत होते हैं।

उपर्युक्त व्यवस्था से ईश्वर की निरपेक्ष सर्वज्ञता सिद्ध होने पर भी बन्धन और मोक्ष अव्यवस्थित ही रह जाता है। नित्य मुक्त शिव म तो वे संभव नहीं और जड़ से वे नित्य ही सम्बन्ध हीन हैं। आद्यपक्ष ही अद्वैत को इष्ट है। नित्य मुक्त शिव में ही काल्पनिक बन्धन व तन्निवृत्ति संभव है। नित्य प्रकाशमान् सूर्य में ग्रस्त और शुद्ध की कल्पना ग्रहण काल में सर्वजन प्रसिद्ध है। 'तस्माद् ब्रह्माविद्यया जीवभावं प्राप्यासित्वा तावके तु स्वरूपे । त्वच्चित्तेन स्पन्दितं जीव जातमाकाशादिक्ष्मावसानञ्च पश्येत् ॥' (सं० शा० २.१६२) एवं 'किञ्चिज्ज्ञतास्य तमसावृत नित्यदृष्टेः सर्वज्ञता पुनरमुष्य परस्य पुंसः। अज्ञानतज्जकरणादिविवर्जितत्वादित्येतदेवमुपपन्नतरं हि भाष्यम् ॥' (सं० शा० २.१७७) [पूर्वोक्त सभी पक्ष अयुक्त होने से ब्रह्म ही अविद्या के द्वारा जीवभाव को प्राप्त करता है, उस भाव में रहता

है। उस अविद्या के द्वारा ही जीववृन्दात्मक चेतनवर्ग और आकाश से पृथ्वी तक जडवर्ग अनुभव किये जाते हैं।···नित्यदृष्टि ब्रह्म की ही अविद्या से अल्पज्ञता और अविद्या एवं तदुत्पन्न करणादि से रहित होकर सर्वज्ञता युक्ति और भाष्य से सिद्ध है।] कहकर आचार्यवर श्रीपरमहंसमुकुटमणि सर्वज्ञात्ममहामुनि स्पष्ट ही ब्रह्म में बन्ध और मोक्ष बताते हैं।

वस्तुतः तो बन्ध और मोक्ष दोनों कल्पनाएँ उस निर्विकार में होने से दोनों कल्पनाओं से रहित ही शुद्ध सदाशिव है। 'अविद्या-काम-कर्म विशिष्ट-कार्य-करणोपाधिरात्मा संसारी जीव उच्यते। नित्य-निरतिशय-ज्ञान शक्त्युपाधिरात्माऽन्तर्यामीश्वर उच्यते। स एव निरुपाधिः केवलः शुद्धः स्वेन स्वभावेनाक्षरं पर उच्यते।···तस्मादुपाधिभेदेनैवैषां भेदो नान्यथा।' (बृ० भा० ३.८) के द्वारा भाष्यकार ने स्पष्टतः शुद्ध ब्रह्म को ही कार्यकरण की उपाधिवाला अविद्या काम कर्म विशिष्ट बताया जो जन्ममरण के चक्र में पड़ा जीव नाम से कहा जाता है। नित्य और निरतिशय ज्ञानशक्ति की उपाधि वाला, अविद्या से उपलक्षित, सबका अन्दर से शासन करने वाला होकर वही ईश्वर कहा जाता है। सर्वोपाधिकल्पनानिर्मुक्त स्वरूप से अद्वैत शुद्ध परमात्मा अक्षर है।···अतः उपाधि से अतिरिक्त कोई भी भेद नहीं है। वार्तिक में तो 'स्वामी सन्न हि भृत्येन स्वामिनेव नियुज्यते। संबोधनीय एवासौ सुप्तो राजेव बन्दिभिः॥' (बृहदारण्यक संम्बन्ध वार्तिक २४०) [जिज्ञासु भी शास्त्र का स्वामी होने से शास्त्र द्वारा नियोग का विषय नहीं रहता वरन् समय आने पर बन्दी का राजा को जगाने की तरह ही जीव का प्रबोध करने का कार्य शास्त्र करता है।] कहकर जिज्ञासु का भी स्पष्टतः ईश्वरवत् निर्देश किया है।

उपर्युक्त श्लोक में सर्वज्ञात्मगिरि ने प्रत्यभिज्ञा के पारिभाषिक 'स्पन्दित' शब्द प्रयोग के द्वारा तो शिवाद्वय और शाङ्कराद्वैत का घनिष्ट सम्बन्ध स्फुट ही कर दिया। प्रस्तुत ग्रन्थ में तो स्तोत्रकार और उल्लासकार दोनों ने ऐसे अनेक शब्दों का प्रयोग किया है जिनका

दार्शनिक आकर ग्रन्थों में प्रयोग प्राय: अद्वैतवादी नहीं करते । परन्तु यह भेद शिवाद्वय से सैद्धान्तिक भेद के बजाय वैदिक और आगमिक अथवा तत्वमीमांसा और साधनमीमांसा की धाराओं का भेद प्रदर्शन करता है । अत: सिद्धान्तत: तो 'तदपरिज्ञाने स्वशक्तिभिर्व्यामोहितता संसारित्वम् । तत्परिज्ञाने चित्तमेवान्तर्मुखीभावेन चेतनपदाध्यारोहाच्चिति: ।' (प्रत्यभिज्ञाहृदय १२.१३) [संसारिता अर्थात् महेश्वरज्ञान के अज्ञान से अपनी ही शक्तियों से मुग्ध हो जाना । महेश्वर के अपरोक्ष ज्ञान से चित्त (जीव) ही अन्तर्मुखता के कारण चेतन की तरफ वृत्ति के कारण चिति (चिन्मात्र) भाव को प्राप्त कर लेता है ।] आदि से प्रत्यभिज्ञा भी ब्रह्म का ही जीवभाव से बन्ध और जीवभाव निवृत्ति से मोक्ष स्वीकारता है । 'एष प्रमाता मायान्ध: संसारी कर्मबन्धन: । विद्याभिज्ञापितैश्वर्य: चिद्घनो मुक्त उच्यते ।।' (प्रत्यभिज्ञा कारिका, आगमाधिकार, २.२) [यह पुर्यष्टक से संकोच भाव को प्राप्त प्रमाता कर्म में अभिमान करके उससे बँधकर जन्ममरण के चक्र में पड़ता है । स्वरूप का प्रकाशन करने वाली विद्या से अपने ईश्वर भाव को जानकर अचित् के सम्बन्ध से रहित मुक्त भाव को प्राप्त होता है ।] कहकर तो आचार्य उत्पलदेव स्पष्ट ही शांकराद्वैत का समर्थन करते हैं ।

इस प्रकार दोनों ही दर्शनों में जीवभाव की निवृत्ति से पूर्णाहन्ता का उदय ही मोक्ष है । परिच्छिन्नता की प्रतीति ही बन्धन है और परिच्छिन्नता की निवृत्ति से जो सहजावस्था होती है उसे ही पूर्ण, अनन्त, भूमा, अपरिच्छिन्न आदि अवस्था से कहा जाता है । 'द्रष्टुर्दृष्टेरविलोपात्पश्यन्नेव भवति । द्रष्टुरन्यत्वेन कामानामभावान्न पश्यति चेति ।' (छा० भा० ८.१२) के द्वारा भगवान् शङ्करभगवत्पाद मुक्त का सभी जगत् से अभिन्नत्वेन अनुभव बताते हैं । आचार्य उत्पलदेव भी 'मेयं साधारणं मुक्त: स्वात्माभेदेन मन्यते ।' (तत्वार्थसंग्रहाधिकार ४.३.१३) में ठीक यही बात कह रहे हैं कि मुक्त समग्र प्रमेयों को सार्वजनीन स्वीकारता है अर्थात् ममभाव का उसमें

अत्यन्ताभाव है। एवं प्रमेयमात्र को अपने से अभिन्न ही अनुभव करता है।

वस्तुतः पूर्णता निरपेक्ष है अतः शब्द प्रयोग भी उचित नहीं, 'स्वेन रूपेण अभिनिष्पद्यते' या 'स्वे महिम्नि' ही कहना यथार्थ है। मुक्त में ऐश्वर्याविर्भाव भी दोनों को इष्ट है। 'तस्मात् अविद्या-प्रत्युपस्थापितं अपारमार्थिकं जैवं रूपं कर्तृत्वभोक्तृत्वरागद्वेषादिदोष-कलुषितमनेकार्थयोगि तद्विलयनेनं तद्विपरीतमपहतपाप्मत्त्वादिगुणकं पारमेश्वरं रूपं विद्यया प्रतिपद्यते।' (सूत्र भाष्य पृ० २३१) [अतः अविद्या के कारण अपारमार्थिक कर्त्ता-भोक्ता-पना एवं रागद्वेषादि दोषों से दुष्ट अनेक अनर्थों से युक्त जीवस्वरूप के विलय के द्वारा पूर्वापेक्षया निरपेक्ष पापरहितत्त्वादि परमेश्वर के रूप को विद्या से प्राप्त किया जाता है।] ही प्रत्यभिज्ञा का भी मत है। यहाँ भाष्यकार ने स्वयं ही शिवाद्वयवाद का स्वयूथी रूप से ही निर्देश किया है जो ऐतिहासिक दृष्टि से महत्व रखता है।

बन्ध-मोक्ष की अपारमार्थिकता जिस प्रकार 'न निरोधो न चोत्पत्तिर्न बद्धो न च साधकः। न मुमुक्षुर्न वै मुक्त इत्येषा परमार्थता॥' (माण्डूक्य कारिका २.३२) से भगवान् गौडपादाचार्य ने बताई है ठीक उसी प्रकार महामाहेश्वराचार्य अभिनवगुप्त ने भी 'न कस्यचित् कश्चन बन्धो नाम वस्तुतः। चित्स्वभावः स्वतंत्रः एव एकः शिव इति। किन्तु तस्यैव अनुत्तरात्स्वातन्त्र्यात् यदा संकुचिता संविदवभाति तदा स्वस्य पूर्णस्य रूपस्य यदपरिज्ञानं सर्वस्यैव पूर्णानन्दौत्सुक्येन हेयाभासस्तत्स्वभावस्तन्निबन्धनस्तेनैव ओतप्रोतोऽख्याति परमार्थः।······स च भोक्ता बद्धः।' (ईश्वरप्रत्यभिज्ञाविवृतिविमर्शिनी ४.१.३) [किसी का भी कोई भी बन्धन तात्त्विक नहीं है। सर्वथा स्वतंत्र चैतन्यस्वभाववाला अखण्ड अद्वैत देश-काल-वस्तुभेद से रहित ही शिव है। तथापि उसी के परम स्वातन्त्र्य से जब परिच्छिन्नता की प्रतीति होती है तब अपने पूर्ण रूप का अज्ञान ही उस नित्यपूर्ण की पूर्णानन्दता के प्रति उत्सुकता से हेय का आभास भी संभव हो जाता है।······वही बद्ध

भोक्ता प्रतीत होता है ।] कहकर शिवाद्वय से ऐकमत्य प्रतिपादित किया है ।

जितना ही विचार किया जाता है उतनी ही दोनों सिद्धान्तों की एकता सिद्ध होती है । प्रत्यभिज्ञा और शाङ्कर दोनों ही दर्शन शिवाद्वय की धारा ही हैं, अतः दोनों की तात्त्विक एकता स्वाभाविक है ।

तात्त्विक मीमांसा के बाद संक्षेप में आचारमीमांसा या साधन प्रक्रिया पर विचार भी कर्तव्य है । प्रधानतः प्रस्तुत ग्रन्थ में जितना स्पष्ट व वैज्ञानिक साधनाध्याय है उतना वेदान्त के अति न्यून ग्रन्थों में ही उपलब्ध है । अतः इस दृष्टि का विचार हमें ग्रन्थ माहात्म्य के समझने में लाभप्रद सिद्ध होगा ।

शांकर अद्वैत के आकर ग्रन्थों में शंकरभगवत्पाद ने वेदोक्त कर्मानुष्ठान के द्वारा अन्तःकरण का शोधन करके जब तीव्र जिज्ञासा उत्पन्न हो तो सर्वकर्मसंन्यास के अनन्तर विवेकादि साधन पूर्वक मनन निदिध्यासन सहित श्रवण को ज्ञान का साक्षात् साधन बताया है । सुरेश्वराचार्य 'निरस्तसर्वकर्माणः प्रत्यक्प्रवणबुद्धयः । निष्कामा यतयःशान्ता जानन्तीदं यथोदितम् ।।' (नै० सि० ४.७३) [सर्व कर्मों का परित्याग करके प्रत्यगात्मा में एकाग्रता से बुद्धि लगाने वाले कामादि दोष रहित एवं मन के विक्षेप से रहित प्रयत्नशील ही यथोक्त तत्त्व ज्ञान प्राप्त करते हैं । ] में अतिसंक्षेप से समग्रसाधनों का निर्देश करते हैं ।

ये साधन यद्यपि उत्तम साधक के लिये पर्याप्त हैं परन्तु मध्यम या हीन इस साधना में समर्थ नहीं हो पाता । अतः उसके लिये मार्ग दर्शन आवश्यक है । भगवान शंकरभगवत्पादाचार्य ने योगसूत्रविवृति एवं शिवानन्दलहरी, सौन्दर्यलहरी और प्रपंचसार आदि प्रकरण ग्रन्थों से इस कमी को दूर किया । जो विद्वान् इन प्रकरण ग्रन्थों से अपरिचित हैं वे संभवतः इस ग्रन्थ के साधनाध्याय से आश्चर्यान्वित भी होंगे और प्रत्यभिज्ञा से तो शांकर अद्वैत का भेद इस आधार पर अवश्य

प्रतिपादित करेंगे। योगशास्त्र की सिद्धियों के बारे में तो आकर ग्रन्थों में भी पर्याप्त संकेत हैं। भक्तिमाहात्म्य का भी निर्देश है। पर वहाँ तत्त्वमीमांसा प्रधान विषय होने से आचारमीमांसा की सहज गौणता से हमें किसी सिद्धान्त का निर्णय न करना चाहिये।

प्रत्यभिज्ञा के ग्रन्थों में भक्ति पर अत्यधिक बल है। परन्तु प्रत्यभिज्ञादर्शन में भक्ति भेदमूलक न होकर अभेदात्मिका है। अतः वर्तमान वैष्णवसम्प्रदायों में प्रसिद्ध भक्ति शब्द से यदि हम इस शब्द का तात्पर्य समझेंगे तो अवश्य विरोध प्रतीत होगा। वस्तुतः भक्ति को ज्ञान निष्ठात्मक ही भाष्यकार शंकरभगवत्पाद ने स्वीकार किया है। 'ज्ञानस्य स्वात्मोत्पत्ति परिपाकहेतु युक्तस्य प्रतिपक्षविहीनस्य यदात्मानुभवनिश्चयावसानत्वं...... सा परा ज्ञान निष्ठा......चतुर्थी भक्तिरित्युक्ता।......अतो ज्ञाननिष्ठा लक्षणया भक्त्या मामभिजानाति।' (गीताभाष्य पृ० ५१४) [ अपनी उत्पत्ति और परिपाक का कारण विपरीत ज्ञान रहित जो आत्मा का साक्षात्कार निश्चय (दार्ढ्य) पर्यन्त है वही ज्ञान की परम निष्ठा चौथी (ज्ञानी) भक्ति कही गई। इस ज्ञान निष्ठात्मक भक्ति से ही ईश्वर को जानता है। ] में जो भक्ति है वही प्रत्यभिज्ञा को इष्ट होने से शांकराद्वैत में सूत्र रूप से कथित भक्ति का ही वहाँ विस्तार है, यह निर्विवाद है।

क्रिया का भी सहसमुच्चय प्रत्यभिज्ञादर्शन में प्रतिपादित है एवं शांकर प्रस्थान में तो ज्ञान कर्म सहसमुच्चय का मूलोच्छेद ही इष्ट है। पर यहाँ भी क्रिया का अर्थ वैदिक या लौकिक क्रिया नहीं है जिसका सहसमुच्चय ज्ञान से असंभव हो। आचार्य अभिनवगुप्तपाद 'यदा तु क्रिया नाम परं तत्त्वमपि शरीरपर्यन्तीभावेन दृढीभूतो विमर्शः सकलमिदं हृद्यकुसुमविलेपनादि परमेश्वरेऽर्पयंस्तदभेदितया विमृशामीति पूजनं तदा युक्तमुच्यते अर्चनादिक्रिया रहितं ज्ञानं न दृढीभवति।' (ईश्वरप्रत्यभिज्ञाविवृतिविमर्शिनी ३.१.१) तो जब शरीर में दृढ़ शिव भावना से मनोहर पुष्प चन्दन आदि चढ़ाते समय शिवार्पण भाव से अभेदानुसन्धान है तब ऐसी अर्चनारूपी क्रिया को ज्ञानदार्ढ्य के लिये

आवश्यक बताया है और 'स्वचित्ते वासनाः कर्ममलमायाप्रसूतयः। तासां शान्तिनिमित्तं या मतिः संवित्स्वभाविका। क्रिया सैव च योगोपि।' (तंत्रालोक १.१५५) [कर्म, मल व माया से अपनी चित्तगत वासनाओं की शान्ति के लिये जो ज्ञानाकारा वृत्ति वही क्रिया और योग है।] से सर्व ब्रह्म भावना को ही स्पष्ट क्रिया और योग माना है। अतः क्रिया, योग और भक्ति का प्रत्यभिज्ञाचार्यों ने विशिष्ट अर्थ किया है जिससे शांकराद्वैत से उनका विरोध आपाततः ही रह जाता है।

विचार करने से प्रतीत होता है कि वैदिक कर्मों से अतिशुद्धान्तः-करण ही भाष्यसम्मत अधिकारी है। अतः वहाँ श्रवण के अनन्तर भावना आदि अनावश्यक हैं क्योंकि चित्तैकाग्र्य तो पूर्व में ही सिद्ध है।

अन्तः-करण की पूर्ण शुद्धि न होने पर भी जो श्रद्धाधनी मुमुक्षु है वह प्रत्यभिज्ञा में अधिकारी माना गया है। अतः वहाँ भावना की भी प्रधानता स्वाभाविक है। अतः भावना दृढ़ होते-होते 'विकल्पहाने नैकाग्र्यात् क्रमेणेश्वरतापदम्' (प्रत्यभिज्ञा कारिका ४.११) एवं 'यदा विकल्पहानक्रमेणाविकल्पकपरिगृहीतस्पष्टवस्तुविषयैकाग्रतावलम्बनेनाह-मिदमिति ऐश्वर्यपरामर्शपरात्त्वमेति तदा अन्तर्लक्ष्यबहिर्दृष्टिनिमेषोन्मेष परिहारदृशा क्रमादभ्यासतारतम्यपर्यन्ते पशोः पशुत्वं हन्ति, ईश्वरतां च दर्शयति' (ईश्वरप्रत्यभिज्ञाविवृतिविमर्शिनी ४.३.११) जब धीरे-धीरे विकल्प नष्ट होते जाते हैं तो निर्विकल्प में ही ग्रहण के योग्य स्पष्ट वस्तु विषयक एकाग्रता के सहारे से 'मैं ही वह हूँ' ऐसा स्वकीय ईश्वरता का परामर्श प्राप्त होता है। उस समय अन्दर तो लक्ष्य रहता है और दृष्टि बाहर रहती है एवं पलक भी गिरते नहीं अर्थात् शांभवीमुद्रा लग जाती है। इसके बढ़ने पर पशु की पशुता नष्ट होकर ईश्वरता प्राप्त होती है।

यद्यपि गुरुकृपा से तो पूर्ण शक्तिपात होकर 'कैवल्यं जायते सद्यो नेत्रयोः स्तब्धमात्रयोः' उसी क्षण नेत्रदीक्षा के द्वारा कैवल्य प्राप्ति प्रत्यभिज्ञा भी स्वीकार करता है एवं भाष्यकारों ने भी प्रकरण ग्रन्थों में

'दीक्षां मे दिश चाक्षुषीम्' आदि से इसका निर्देश किया है तथापि यह अपवाद है, नियम नहीं।

अभ्यास से ज्ञान निष्ठा में तारतम्य तो शांकर प्रस्थान भी स्वीकारता ही है। 'यस्य तु नैषोनुभवो द्रागिव जायते तं प्रत्यनुभवार्थं एवावृत्त्युपगमः ।' (ब्रह्मसूत्रभाष्य पृ० ८३१) से जिसको श्रवणमात्र से ज्ञान न हो उसके प्रति पुनः पुनः अभ्यास का विधान है। अतः इस प्रकार की भावना का माहात्म्य माना गया है। आधुनिक युग में अतिशुद्धान्तःकरण तो अति दुर्लभ हैं; अतः प्रत्यभिज्ञा की उपयुक्तता स्पष्ट है।

प्रश्न हो सकता है कि साकारादि ध्यान से चित्तैकाग्रच होकर फिर ज्ञाननिष्ठा प्राप्त हो जायगी, अतः प्रत्यभिज्ञा का ही क्या वैशिष्ट्य है? भाष्यकार शंकरभगवत् 'नहि वरविघाताय कन्यामुद्वाहयन्ति। नियुक्तस्य चास्मन्नधिकृतोहं कर्ता, मयेदं कर्तव्यमित्यवश्यं ब्रह्मप्रत्ययाद्विपरीतप्रत्यय उत्पद्यते।' (ब्रह्मसूत्रभाष्य पृ० ८३१) में कहते हैं कि वर को मारने के लिये कन्या को नहीं व्याहा जाता है। 'मैं कर्ता हूँ' और 'यह मेरा कर्तव्य है' की भावना तो ब्रह्मज्ञान से विपरीत ज्ञान उत्पन्न करेगी। अतः ब्रह्मभावना की ही पुनरावृत्ति करे।

अन्तःकरण की शुद्धि को बढ़ाने के लिये वैदिक कर्म तो वर्णाश्रमियों के लिये सर्वोत्तम मार्ग है। परन्तु आधुनिक युग में वैदिक कर्म और वर्णाश्रम के मूल संस्कार ही उच्छिन्न होते जा रहे हैं अतः शिवाद्वयवाद में प्रतिपादित सर्व प्राणिमात्र विषयक क्रिया ही अधिक युगानुरूप सिद्ध होती है। इस क्रिया का हृदय भक्ति है। इसमें भी वर्ण, वय, लिंग, आश्रम का भेद नहीं है। अतः जिज्ञासा के पूर्व में सार्वलौकिक आगम का साधन क्रम भी विशेष उपयुक्त है। इस का निर्देश भी ब्रह्मसूत्रभाष्य में 'तेषां ··पुरुषमात्रसम्बन्धिभिः जपो-पवास-देवताराधनादिभिर्धर्मविशेषैरनुग्रहो विद्यायाः संभवति' (पृ० ८१०) [उन वर्णाश्रमादिरहितों पर भी मानवमात्र के उपयुक्त मंत्रजप, व्रत, देवपूजा

श्रादि विशेष धर्मों से ब्रह्मविद्या की कृपा हो सकती है।] कहकर शंकरभगवत्पाद कर गये हैं। अतः शिवाद्वय का साधनक्रम जिज्ञासापूर्व में और ज्ञानदार्ढ्य के लिये भी आधुनिक युग के अधिक उपयुक्त और वेदान्त का परिपोषक ही सिद्ध होता है।

यहाँ पुनः एक शंका हो सकती है कि भावना द्वारा जो प्राप्ति होती है वह कृत होने से अनित्य भी होगी और प्रमाण जन्य न होने से प्रमा भी न होगी और अप्रमा से भ्रम निवृत्ति भी संभव न हो सकेगी। अतः प्रत्यभिज्ञादर्शन और शांकर प्रस्थान का यह भेद तो रहेगा ही। वस्तुतः संवादी और विसंवादी भ्रम के अज्ञान से यह प्रश्न उठता है एवं ध्यानदीप प्रकरण में इसका विस्तृत उत्तर है।

वस्तुतस्तु शिवाद्वयवाद भी ज्ञान के प्रति साक्षात् कारण श्रवण को ही स्वीकारता है, अतः शंका ही निर्मूल है। यदि भावना को ज्ञान या मोक्ष के प्रति कारण शिवाद्वय ने माना होता तो सभी दोष प्राप्त अवश्य होते। शिवाद्वय और शांकराद्वैत दोनों के सम्प्रदायवेत्ताओं ने मोक्ष का साक्षात्कारण ज्ञान और ज्ञान का साक्षात्कारण श्रवण ही स्वीकारा है। श्रवण से उत्पन्न ज्ञान को निष्ठा में परिणत करने के प्रकार में भी मनन और निदिध्यासन ही दोनों को स्वीकृत हैं। अतः साधन विशेष पर बल की अधिकतामात्र से साधन भेद की सिद्धि नहीं की जा सकती। और उससे सिद्धान्तभेद को ही वास्तविक मानने का प्रलाप तो सर्वथा उपेक्ष्य है।

अद्वैतदर्शन का वैशिष्ट्य है कि यह प्रमाण-जन्य-प्रमा अर्थात् शब्द से जन्य ज्ञान को ही मोक्ष का कारण मानता है। अन्यवादी अप्रमाण जो ध्यान उससे प्रमोत्पत्ति मानने का दुराग्रह करते हैं। वेदान्त के ही अनुयायियों में से कुछ ज्ञान की पुनरावृत्ति रूप परिसंख्यान से मोक्ष स्वीकारते हैं। परवर्ती शांकर प्रस्थान में भामतीवादियों नें निदिध्यासन या परिसंख्यान को ज्ञान के प्रति साक्षात् कारण स्वीकार किया एवं दण्डी संन्यासी आज भी इस मत के अनुयायी हैं; परन्तु शांकरमत की प्रधान धारा को श्रीपरमहंस जागृत् रखते हुए श्रवण को ही अपरोक्ष ज्ञान का साक्षात्

साधन स्वीकारते हैं। परन्तु यदि प्रथम ज्ञान ही अज्ञान को न हटा सका तो 'युक्ति शब्दौ पुराप्यस्य न चेदकुरुतां प्रमाम्। साक्षादावर्त्त-नात्ताभ्यां किमपूर्वं फलिष्यति ॥' (नै० सि० ३.१२४) आवृत्तज्ञान में कौन सी विशेषता मानोगे ? अतः ज्ञान के प्रति मनन, निदिध्यासन सहकृत श्रवण ही विहित है।

अतः ज्ञानोत्पत्ति में ही प्रयत्न होना चाहिये। ज्ञानोत्तर काल में तो सभी कर्तव्यों का निषेध व अनुपयोग ही है। ज्ञान और मोक्ष को समनन्तरता ही शास्त्र युक्ति से सिद्ध है।

'एक वारं प्रमाणेन शास्त्राद्वा गुरुवाक्यतः। ज्ञाते शिवत्वे सर्वस्थे प्रतिपत्त्या दृढ़ात्मना। करणेन नास्ति कृत्यं क्वापि भावनयापि वा।' से आचार्य सोमानन्द स्पष्टतः 'शास्त्र या गुरु वाक्य रूपी शब्द प्रमाण से सर्वतः स्थित शिवता को दृढ़रूप से जान लिया तो न कर्तव्य और न भावना से ही उसका कोई प्रयोजन रहता है' कहकर शाब्दजप्रमा को ही पर्याप्त मानते हैं। ज्ञानोत्पत्ति से पूर्व ही भावना और क्रिया स्वीकृत है। यहाँ शास्त्रवाक्य और गुरुवाक्य दो प्रमाण प्रतीत होते हैं परन्तु गुरुमुख से सुना हुआ शास्त्रवाक्य ही यहाँ समझना चाहिये।

शब्द से अपरोक्ष कैसे होगा क्योंकि शब्द से परोक्ष ज्ञान ही देखा जाता है आदि शकाएँ तत्त्वमसि प्रकरण में भाष्यकार ने सम्यग्रूपेण निराकृत की हैं। वस्तुतः अपरोक्ष विषय का ज्ञान शब्द से अपरोक्ष ही होता है। दशमम्त्वमसि में यह दृष्ट है। आत्मा नित्य अपरोक्ष है अतः इसका ज्ञान भी अपरोक्ष ही होगा। अहंरूप से ज्ञात आत्मा का ब्रह्मरूप से ज्ञान शाब्द होने से ही यह प्रत्यभिज्ञा मानी जाती है। राजा को न जानने वाला पुरुष सभा में नरत्वेन राजा को देखते हुए पुनः 'मुकुटवाला राजा है' सुनकर उसका राजारूप से अपरोक्ष बोध करता है उसी तरह यहाँ समझना चाहिये

अतः मोक्ष और ज्ञान के साधन विषयक भेद भी आपाततः ही प्रतीत होते हैं। ज्ञानोत्पत्ति के पूर्व प्रत्यभिज्ञा के आचार्य भावना पर

और शांकराद्वैत श्रवण मनन की पुनरावृत्ति पर अधिक बल देते हैं। इसका मूल साधक भेद समझना चाहिये। अन्यथा विद्यारण्यस्वामी के ध्यानदीप प्रकरण से प्रस्थान भेद हो जायगा। वहाँ भावना की सिद्धि संभवतः प्रत्यभिज्ञा के समन्वयार्थ ही है। व्यवस्थित विकल्प ही स्वीकर्तव्य है। ज्ञान के प्रति कारण तो श्रवण ही है। विपरीत भावना की अधिकता से पीड़ित भावनाधिक्य करे और अन्यवादियों के प्रभाव से असंभावनाग्रस्त मनन की अधिकता में रुचि रखे। जहाँ उभय समान बलशाली हो वहाँ समभाव से करे। आवरणनिवृत्ति तो सर्वथा श्रवण से ही संभव है।

अतः उपर्युक्त मीमांसा से सिद्ध होता है कि प्रत्यभिज्ञा और वेदान्त की तात्त्विक और साधन सम्बन्धी मान्यताओं में कोई भेद नहीं सिद्ध होता। एक ही सदाशिव से उपदिष्ट वैदिक शांकराद्वैत और आगमिक शिवाद्वय में भेद की संभावना भी कैसे की जा सकती है? प्रस्तुत ग्रन्थ इस ऐक्य का सबसे बड़ा प्रमाण है। उपर्युक्त विवेचन में प्रस्थानत्रयभाष्य एवं साक्षात् शिष्यों द्वारा रचित ग्रन्थों से ही प्रत्यभिज्ञा के मूल ग्रन्थों का सादृश्य दिखाया गया है। प्रकरण ग्रन्थों में तो दोनों का सर्वथा ऐक्य अति स्फुट है। यद्यपि इस विषय में और भी बहुत वक्तव्य है पर भूमिका उसके लिये उपयुक्त स्थल नहीं है। विद्वानों से प्रार्थना है कि इस दृष्टि से विचार कर हमारे नवीन भारत के उत्थान के प्रति जनता में आकर्षण बढ़ावें। अद्वैत की भूमिका पर ही विशाल जम्बू द्वीप की नींव रखी जा सकेगी। जनता सम्यग्रूप से इस भाव की अवगति करे एतदर्थं ही प्रयास अपेक्षित है।

कामायनी में हिन्दी के कवि सम्राट् प्रसाद 'चिर मिलित प्रकृति से पुलकित. वह चेतन पुरुष पुरातन. निज शक्ति तरंगायित था. आनन्द अम्बुनिधि शोभन' (पृ० २८६) के द्वारा मोक्ष के इस स्वरूप का आदर्श हमारे सामने रखते हैं।

साधनरूप से 'सब भेद भाव भुलवा कर. सुख दुख को दृश्य बनाता. मानव! कह रे! 'यह मैं हूँ'. यह विश्वनीड बन जाता.'

(पृ० २८९) कह कर प्रत्यभिज्ञा दर्शन का स्पष्ट निर्देश करते हुए मानव को नवीन जागरण देते हैं।

इस साधन को मानवता यदि अपना ले तो 'वह चन्द्र किरीट रजत नग. स्पन्दित सा पुरुष पुरातन. देखता मानसी गौरी. लहरों का कोमल नर्तन. सब पहचाने से लगते. अपनी ही एक कला-से।' फिर नींव पड़ सकती है जगत् राज्य की जिसमें सङ्घर्ष का अभिशाप न रह जायगा।

इस मार्ग का गन्तव्य है 'समरस थें जड़ या चेतन. सुन्दर साकार बना था. चेतनता एक विलसती. आनन्द अखण्ड घना था।'

कामायनी ने शिवाद्वय की काव्यमय व्याख्या प्रस्तुत कर समग्र उत्तर भारत के लिये नव दिशा प्रदर्शन की है। उत्तर के सभी मध्य-युगीय सन्त कवि या तो वैष्णव द्वैत भक्ति के प्रभाव में रह गये या कबीर-नानक की तरह शुष्क एवं बौद्ध और सांख्य मूलक निरगुनिया धारा में प्रवाहित हो गये। सरस अद्वैत सामरस्यात्मक भक्ति जिसमें 'शक्ति तरंग प्रलय पावक का. उस त्रिकोण में निखर उठा-सा. शृंग और डमरू निनाद बस. सकल विश्व में बिखर उठा-सा. स्वप्न स्वाप जागरण भस्म हो. इच्छा क्रिया ज्ञान मिल लय थे, दिव्य अनाहत पर निनाद में. श्रद्धायुत मनु बस तन्मय थे।' सभी तत्त्व सम हैं और जो वैदिक और आगमिक उभय परंपरा पर आश्रित है भुला दिया गया था। आज नवयुग में प्रसाद ने शिवाद्वय का सन्देश मनु और श्रद्धा के व्याज से देकर साहित्य और दर्शन की अभूतपूर्व सेवा की है। श्रद्धा को छोड़ने के कारण ही आज का मनु भी विनाश के कगारे पर खड़ा है। इस सन्देश का अवलम्ब मिल गया तो विश्व पुनः पूर्वापेक्षया भी महत्तम उन्नति के नव शृंग पर आरोहण कर सकेगा। परन्तु यह सन्देश विश्व को भारतीय नवयुवक ही दे सकते हैं। भविष्य नज़र गड़ाये बैठा है कि अवसर के अनुसार हम बढ़ते हैं या नहीं? जब तक हम परमुखापेक्षी और उच्छिष्टभोजी बनना बन्द न करेंगे तब तक उन्नति असंभव है। भगवान महेश्वर से प्रार्थना है कि यह लघु पुस्तिका मार्ग दर्शन में सहायक बने।

प्रस्तुत ग्रन्थ प्रायः १ वर्ष पूर्व लिखा गया था। प्रकाशन में कई कारणों से विलम्ब होता रहा। प्रचारक का निरन्तर भ्रमणशील और व्यस्तता का जीवन ग्रन्थ लेखन के अनुपयुक्त ही प्रतीत होता है। तथापि दक्षिणामूर्ति के कृपा कटाक्ष से ग्रन्थ का प्रकाशन समाप्ति पर है यह जानकर प्रसन्नता है। इसके प्रकाशन का सारा भार आगरा युनिवर्सिटी प्रेस के अध्यक्ष श्रीमान् बाबू हरकृष्णजी कपूर ने उठाया है। मुख पृष्ठ के आवरण का निर्माण कुमारी नीता पुरी ने किया है। ग्रन्थ निर्माण के लिये श्रीपरमहंस ईश्वरानन्दगिरिजी प्रेरक रहे हैं। भगवती चिच्छक्ति उन्हें शिवदृष्टि प्रदान करें। अन्य अनेक मित्रों ने अनेक कठिनाइयाँ उठाकर इसे प्रस्तुत करने में सहयोग दिया है। इन सभी को भगवान शंकर भगवत्पादों की कृपा प्राप्त हो यही अभ्यर्थना है।

६४ सूर्य नगर<br>
आगरा<br>
मकर संक्रान्ति २०१९ वि०.

महेशानंद गिरिः

# द्वितीय संस्करण का वक्तव्य

'मानसोल्लास-माधुरी' अनेक वर्षों से दुर्लभ हो चुकी थी अतः उसका पुनर्मुद्रण नितान्त अपेक्षित था। वर्तमान द्वितीय संस्करण में यत्र-तत्र संशोधन से अतिरिक्त मूल स्तोत्र पर 'तत्त्वसुधा' व्याख्या तथा वार्तिक-श्लोकों की अकारादिसूची अधिक हैं। 'मैसूर विद्यानिलय' से प्रकाशित 'श्रीदक्षिणामूर्तिस्तोत्रम्' (प्राच्यविद्यासंशोधनालयग्रन्थमाला—११८) में मुद्रित 'तत्त्वसुधा' को ही यहाँ संयोजित किया है। वार्तिक की रामतीर्थीय व्याख्या 'माधुरी' से गतार्थ होने के कारण छोड़ दी है। 'तत्त्वसुधा' के सुबोधिनी व लघुतत्त्वसुधा नाम भी प्राप्त होते हैं। इसके लेखक के रूप में दो व्यक्तियों के नाम मातृकाओं में मिलते हैं: स्वयंप्रकाश यति, और पुरुषोत्तमानन्द। मूल श्लोकों का भाव हृदयंगत कराने के लिये पर्याप्त होने से इस टीका की उपयोगिता है।

श्री सुरेश्वरसंन्यासजयन्ती
चैत्रशुक्ला नवमी, २०४४

श्रीदक्षिणामूर्ति मठ
वाराणसी।

# विषय-सूची

पृष्ठ संख्या

उल्लास

पृष्ठ संख्या

# अथ प्रथमोल्लाससंग्रहः

## आत्मा प्रत्यक्स्वरूपम्

॥ श्रीमते मेधादक्षिणामूर्तये नमः ॥

सर्वं-वेदान्त-गम्यन्तं दक्षिणास्यं सदाशिवम् ।
निर्मलज्ञानदातारं वन्दे देशिकविग्रहम् ॥ १ ॥

निर्गुणान्निर्गुणे नीत्वा ह्याप्तकामा वयं कृताः ।
येन स्वदृष्टिपातेन तं वन्दे स्वगुरु प्रियम् ॥ २ ॥

ललितां निर्मलां विद्यां महेशप्राणवल्लभाम् ।
शुद्धान्तःकरणे भातां वन्दे ह्रीङ्काररूपिणीम् ॥ ३ ॥

प्रज्ञानं ह्यैतरेयाः शिव इति वचसा तैत्तिरीया वदन्ति ।
रुद्रं माध्यन्दिनीयाः श्रुतिपथनिपुणास्तत्त्वमस्यादिवाक्यैः ॥

यक्षं यं सामवेदः प्रवदति पुरुषं मुण्डकाथर्वशीर्षः ।
वन्दे तं भावगम्यं मुनिजनहृदये दक्षिणामूर्तिदेवम् ॥ ४ ॥

हरी रामेत्युक्त्या प्रवदति हि यं वैष्णवजनः ।
भवानी दुर्गेति प्रवचनशतैरागमरतः ॥

पुराणं साहित्यं मुनिसमयसर्वः शिव इति ।
नमामस्तन्देवंनरतनुधरं देशिकवरम् ॥ ५ ॥

दृष्ट्वा ह्रासो मस्करीणां नयेभ्यः
श्रुत्वा पातो ब्राह्मणानां श्रुतिभ्यः ।

मत्त्वा देवं सृष्टिसंस्थैर्यहेतुः
ब्रह्मस्थित्या ग्रागतो भाष्यकारः ॥ ६ ॥

धृत्वा सञ्ज्ञां शङ्करं मस्करीन्द्रः
कृत्वा भाष्यं वेदराद्धान्तसूत्रे ।

शिष्यान्सर्वान्स्थापयित्वा प्रचारे
वन्दे लीनन्दक्षिणामूर्तिमूर्तौ ॥ ७ ॥

सुरेश्वरमहं वन्दे विश्वरूपाभिधायिनम् ।
येन वेदान्तसूत्राणां सङ्ग्रहोत्र प्रकाशितम् ॥ ८ ॥

दृष्ट्वा ग्रन्थं सारभूतं नयानाम् ।
अध्येतव्यं मुक्तिकामैश्च सर्वैः ॥

हिन्दिज्ञानामर्थविज्ञापनाय ।
कुर्मो व्याख्यां 'माधुरीं' सम्प्रदिष्टाम् ॥ ९ ॥

प्रेरकस्त्वीश्वरानन्दः कपूरो भोज्यदस्तथा ।
ज्ञानदो दक्षिणामूर्तिः वयं तु यशभागिनः ॥ १० ॥

वयन्न तु यशस्कामाः वन्दनस्येषणा न हि ।
पुपूषा प्राप्तबोधस्य व्याख्यायां संप्रयोजिका ॥११ ॥

भगवान भाष्यकार श्रीशंकरपरावतार भगवत्पादाचार्यों ने लोक में ब्रह्मविद्या के प्रचारार्थ भाष्य प्रकरणादि ग्रन्थों का निर्माण करके भी मन्दबुद्धि पर, श्रद्धाधनियों के लिये मार्ग दर्शन की कमी देख कर असन्तोष का अनुभव किया। ठीक ही है क्योंकि उनका अवतार ही लोकानुग्रहार्थमात्र था। अतः सकल वेदान्त क्षीर सागर में से विचार दण्ड और युक्ति मथानी मे निकले हुये अद्वैतामृत को इस दशश्लोक के स्तोत्र में संगृहीत कर दिया जिससे इसका पाठ और मनन कर सभी साधक मोक्षप्रद भगवान दक्षिणामूर्ति के अनुग्रह से निर्मल ब्रह्मविद्या प्राप्त करें। उसके अर्थ गाम्भीर्य को देख कर उनके प्रधान शिष्य सुरेश्वराचार्यों ने मानसोल्लास प्रबन्ध नामक वार्तिक का निर्माण कर स्तोत्र को सुलभ कर दिया। स्वयं विघ्ननाशक ब्रह्मा के अवतार होने पर भी शिष्टाचार रक्षा के लिये मंगलाचरण करते हैं—

मङ्गलं दिशतु मे विनायको
मङ्गलं दिशतु मे सरस्वती।
मङ्गलं दिशतु मे महेश्वरी
मङ्गलं दिशतु मे सदाशिवः ॥ १ ॥

(पदच्छेदः)

मङ्गलं दिशतु मे विनायकः
मङ्गलं दिशतु मे सरस्वती।
मङ्गलं दिशतु मे महेश्वरी
मङ्गलं दिशतु मे सदाशिवः ॥१॥

(सान्वयार्थः)

भगवान गणपति[१] एवं भगवती सरस्वती[२], भगवान शंकर[३] और पार्वती[४] हमारा मंगल करें।

## व्याख्या

१. गणेश सर्वप्रथम पूज्य हैं अतः उन्हें नायक से रहित कहा गया है। वे विघ्नध्वंसक हैं। अतः मंगल का प्रयोजन विघ्नध्वंस स्वीकार्य है।

२. ज्ञानप्रदा होने से सरस्वती ही ग्रन्थपरिसमाप्ति कराने में समर्थ हैं।

३. सदाशिव ही मोक्षस्वरूप हैं। अतः साधक उस स्वरूप को प्राप्त करें। इसमें सदाशिवानुग्रह ही हेतु है।

४. महेश्वरी ही ब्रह्मविद्या है यह सामवेद की तलवकार शाखा में प्रतिपादित है। अतः ब्रह्मविद्या प्रतिपादक ग्रन्थ स्वकार्य करने में समर्थ हो।

—२—

अनुबन्ध चतुष्टय के ज्ञान के विना सज्जन पुरुष अध्ययन में प्रवृत्त नहीं होते। अतः अब ग्रन्थ के विषय और प्रयोजन का निरूपण करते हैं:—

आत्मलाभात्परो लाभो नास्तीति मुनयो विदुः।
तल्लाभार्थं कविस्स्तौति स्वात्मानं परमेश्वरम् ॥ २ ॥

(पदच्छेदः)

आत्मलाभात परः लाभः न अस्ति इति मुनयः विदुः।
तल्लाभार्थम् कविः स्तौति स्वात्मानम् परमेश्वरम् ॥२॥

(सान्वयार्थः)

| | | | |
|---|---|---|---|
| आत्मलाभात् | =अपनी आत्मा[1] की प्राप्ति[2] से | अस्ति | =है, |
| परः | =भिन्न[3] या बढ़कर[4] | इति | =इस बात को |
| लाभः | =कोई प्राप्ति | मुनयः | =मुनि लोग[5] |
| न | =नहीं | विदुः | =जानते थे |

[अतः = इसलिये]
तल्लाभार्थम् = उस आत्म प्राप्ति के लिये
कविः[1] = सर्वज्ञ भगवान भाष्यकार
स्वात्मानम् = अन्तरात्मारूप
परमेश्वरम् = परमेश्वर की
स्तौति = स्तुति करते हैं।

व्याख्या

१. आत्मा अर्थात सब का साक्षी। 'यच्चाप्नोति यदादत्ते यच्चात्ति विषयानिह। यच्चास्य सन्ततो भावस्तस्मादात्मेति गीयते।' अर्थात् जागृत् काल में विषयानुभव, स्वप्नकाल में वासनाओं से निर्माण करने वाला और सुषुप्ति में अपने में लीन करने वाला जो इन सभी अवस्थाओं का द्रष्टा रूपी नित्यतत्त्व है वही आत्मा शब्द से कहा जाता है।

२. आत्मा अपना स्वरूप होने से नित्य प्राप्त है। अतः उसकी प्राप्ति का अर्थ उसका ज्ञान समझना चाहिये। उसको ब्रह्म से अलग करने वाले अज्ञान को नष्ट करना ही उसकी प्राप्ति है।

३. प्राप्ति वही कही जाती है जो प्राप्त रहे। जो पदार्थ कुछ समय के लिये पास आता है वह तो उधार कहा जाता है। संसार के सभी पदार्थ वस्तुतः उधार ही आये हुये हैं क्योंकि कालान्तर में चले जाते हैं। अतः आत्मा की प्राप्ति ही प्राप्ति है।

४. आत्म प्राप्ति से ही सारी कमियाँ दूर हो सकती हैं। 'आप्त-कामस्त्वात्मकामः' अर्थात् आत्मकामी ही सारी कामनाओं से अतीत हो जाता है तो आत्मज्ञ का तो कहना ही क्या। अतः वही सबसे बड़ी प्राप्ति है।

५. आपस्तम्बादि धर्मसूत्रकारों ने इसीलिये 'आत्मलाभान्न परं विद्यते' (आप० ध० सू० १–२२–२) इत्यादि सूत्रों को बनाया। अथवा मुनि अर्थात् मननशील परमहंस क्योंकि वे आत्म प्राप्ति को ही सर्वश्रेष्ठ समझने के कारण तत्प्राप्त्यर्थं सर्वपरित्याग करते हैं।

६. क्रान्तदर्शी ही कवि होता है। यहाँ भाष्यकार को ही कवि कहा गया है।

[अन्तरात्मा और परमेश्वर की एकता इस ग्रन्थ का विषय एवं आत्मप्राप्ति इस ग्रन्थ का प्रयोजन सिद्ध हुआ।]

—३—

वेदान्तशास्त्र के अनेक ग्रन्थ होने पर भी इस ग्रन्थ की आवश्यकता है, क्योंकि यहाँ स्तुति व्याज से प्रतिपादन किया गया है जिससे भक्ति और ज्ञान दोनों साधन साथ ही सिद्ध हो जाते हैं। प्रतिपाद्य प्रतिपादक भाव संबन्ध का निर्देश करते हुये इस ग्रन्थ की प्रकरणरूपता प्रकट करते हैं:—

स्वेच्छया सृष्टमाविश्य विश्वं यो मनसि स्थितः।
स्तोत्रेण स्तूयतेऽनेन स एव परमेश्वरः॥ ३॥

(पदच्छेदः)

स्वेच्छया सृष्टम् आविश्य विश्वम् यः मनसि स्थितः।
स्तोत्रेण स्तूयते अनेन सः एव परमेश्वरः॥३॥

(सान्वयार्थः)

| | | | |
|---|---|---|---|
| यः | =जो[1] | सः | =उस[6] |
| स्वेच्छया | =अपनी इच्छा[2] से | एव | =ही |
| सृष्टम् | =बनाये हुये | परमेश्वरः | =परमेश्वर की |
| विश्वम् | =संसार[3] में | अनेन | =इस |
| आविश्य | =प्रवेश[4] करके | स्तोत्रेण | =स्तोत्र के द्वारा |
| मनसि | =अन्तःकरण मे | स्तूयते | =स्तुति[7] की जा रही है। |
| स्थितः | =मौजूद[5] है | | |

**व्याख्या**

१. अन्तःकरण में चैतन्यरूप से वह परमेश्वर आबाल वनिताओं में प्रसिद्ध है, अतः उसे ही प्रथम बताया है क्योंकि ज्ञात को निर्दिष्ट करके उसमें अज्ञात का विधान किया जाता है। यही इस ग्रंथ की

विशेषता है, क्योंकि ब्रह्मसूत्रादि में प्रथम ब्रह्म का निर्देश जगत्कारण रूप से करके फिर उसे आत्मरूप बताया है ।

२. परमेश्वर की मायाशक्ति का ही इच्छा, ज्ञान और क्रिया यह त्रिविध भेद है। सृष्टि का मूल कारण उसकी इच्छा ही है । 'तदैक्षत' (छा० ६.२.३) 'स द्वितीयमैच्छत्' (बृ० १.४.३) इत्यादि श्रुतियाँ इसमें प्रमाण हैं ।

३. समष्टि और व्यष्टि दोनों संसारों में ।

४. सत्ता सामान्य रूप से संसार में विद्यमान होना ही उसका प्रवेश कहा गया है । संसार उससे अलग नहीं कि पिंजरे में शेर की तरह वह प्रविष्ट हुआ हो ।

५. यद्यपि सारे संसार में वह मौजूद है, पर मन में चैतन्य रूप से उसका स्पष्ट भान है, अतः वहाँ विशेष अभिव्यक्ति है ।

६. जीव और ईश्वर का अभेद बताने के लिये ईश्वर में जीव की प्रत्यभिज्ञा कराते हैं । जैसे आबू में देखे हुये मोटे साधु को आगरे में दुर्बलावस्था में देखने पर जानकार कहना है यह वही साधु है ।

७. स्तुति अर्थात् प्रशंसा । प्रशंसा माने छोटे को बड़े की उपमा देना । परमेश्वर से जब कोई बड़ा ही नहीं तो उसकी स्तुति कैसे ? अतः यहाँ परमेश्वर की दूरी रूपी दोष को हटाकर अत्यन्त सन्निधि रूपता को बताना ही स्तुति है । अथवा प्रपंचस्थित परमेश्वर का प्रपंच रहित रूप से प्रतिपादन ही स्तुति है । अथवा परमेश्वर जीवरूप से स्थित है अतः उसके इस अज्ञान की निवृत्ति ही स्तुति है । वस्तुतस्तु परमेश्वर सभी कालों में स्वरूप से स्थित है पर जिस दृष्टि से आवरण है उसी दृष्टि से स्तुति भी है ।

—४-७—

प्रकरणग्रंथ का लक्षण है 'शास्त्रैक देश संबद्धं शास्त्रकार्यान्तरे स्थितम् ।' इसमें शास्त्र के जीव, जगत और परमेश्वर की एकता के विषय से संबंध पूर्व श्लोक में बताया । अब शास्त्र से भिन्नता बताते हुये अधिकारी का निरूपण करते हैं । अनेक जन्मों के पुण्यों के उदय होने

पर वैराग्य शम दम श्रद्धा तितिक्षा विचार आदि गुणों से सम्पन्न कोई साधक सब पदार्थों में अनित्यता का अनुभव करने पर भी उनमें सत्ता आदि दिखने के कारण विवेक प्राप्ति की इच्छा से गुरुशरण होकर प्रश्न पूछता है। प्रायः वेदान्तग्रंथों में संसार ताप से तप्त को अधिकारी बताया है पर इस ग्रंथ का वैशिष्ट्य है कि संसार से निराश और दुःखी इसका अधिकारी नहीं। वेदान्तियों को निराशावादी मानने वालों को इससे शिक्षा लेनी चाहिये कि जीवन की असफलता ही संन्यास और आत्मज्ञान की प्राप्ति के लिये कारण नहीं है वरन् उत्तम अधिकारी तो सारे भोगों की उपलब्धि में भी विचार से ही प्रवृत्ति करता है।

अस्ति प्रकाशत इति व्यवहारः प्रवर्त्तते।
तच्चास्तित्वं प्रकाशत्वं कस्मिन्नर्थे प्रतिष्ठितम् ॥४॥
किं तेषु तेषु वाऽर्थेषु किं वा सर्वात्मनीश्वरे।
ईश्वरत्वञ्च जीवत्वं सर्वात्मत्वञ्च कीदृशम् ॥५॥
जानीयात्तत्कथं जीवः किं तज्ज्ञानस्य साधनम्।
ज्ञानात्तस्य फलङ्किं स्यादेकत्वञ्च कथं भवेत् ॥६॥
सर्वज्ञस्सर्वकर्त्ता च कथमात्मा भविष्यति।
शिष्यं प्रतीत्थं पृच्छन्तं वक्तुमारभते गुरुः ॥७॥

(पदच्छेदः)

अस्ति प्रकाशते इति व्यवहारः प्रवर्त्तते।
तत् च अस्तित्वम् प्रकाशत्वम् कस्मिन् अर्थे प्रतिष्ठितम् ॥४॥
किम् तेषु तेषु वा अर्थेषु किम् वा सर्वात्मनि ईश्वरे।
ईश्वरत्वम् च जीवत्वम् सर्वात्मत्वम् च कीदृशम् ॥५॥
जानीयात् तत् कथम् जीवः किम् तज्ज्ञानस्य साधनम्।
ज्ञानात् तस्य फलम् किम् स्यात् एकत्वम् च कथम् भवेत् ॥६॥
सर्वज्ञः सर्वकर्त्ता च कथम् आत्मा भविष्यति।
शिष्यम् प्रति इत्थम् पृच्छन्तम् वक्तुम् आरभते गुरुः ॥७॥

(सान्वयार्थः)

| | |
|---|---|
| अस्ति | = विद्यमानता (और) |
| प्रकाशते | = प्रतीति |
| इति | = इससे |
| व्यवहारः | = सारा व्यवहार[1] |
| प्रवर्त्तते | = प्रवृत्त होता है। |
| तत् | = वह |
| अस्तित्त्वम् | = विद्यमानता |
| च | = और |
| प्रकाशत्त्वम् | = प्रतीति |
| कस्मिन् | = किस |
| अर्थे | = चीज में[2] |
| प्रतिष्ठितम् | = रहती हैं ? |
| किम् | = क्या |
| तेषु | = उन |
| तेषु | = उन (अनुभव में आने वाले प्रसिद्ध) |
| अर्थेषु | = पदार्थों में (रहती हैं)[3] |
| वा | = अथवा |
| किम् | = क्या |
| सर्वात्मनि | = मर्वरूप[4] |
| ईश्वरे | = ईश्वर में (रहती हैं) ? |
| वा | = एवं |
| ईश्वरत्त्वम् | = ईश्वर[5] भाव |
| जीवत्त्वम् | = जीवभाव[6] |
| च | = और |
| सर्वात्मत्वम् | = सब का अपनापना[7] |
| कीदृशम् | = किस प्रकार का है ? |
| तत् | = इन बातों को |
| जीवः | = जीव |
| कथम्[7] | = कैसे |
| जानीयात् | = समझे ?[8] |
| तज्ज्ञानस्य | = उस ज्ञान का[9] |
| किम् | = क्या |
| साधनम् | = उपाय है। |
| तस्य | = उसके |
| ज्ञानात् | = ज्ञान से |
| किम् | = क्या या किस प्रकार का |
| फलम् | = फायदा[10] |
| स्यात् | = होता है ? |
| च | = और |
| एकत्वम् | = जीवेश्वरजगत की एकता |
| कथम् | = किस प्रकार[11] |
| भवेत् | = होगी। |
| च | = और |
| आत्मा | = जीवात्मा |
| कथम् | = किस प्रकार |
| सर्वज्ञः | = सब जानने वाला |
| सर्वकर्त्ता | = (और) सब करने वाला |
| भविष्यति | = हो सकेगा ?[12] |
| इत्थम् | = इस प्रकार के प्रश्नों को |

| | | | |
|---|---|---|---|
| पृच्छन्तम् | =पूछने वाले | गुरुः[१४] | =गुरु |
| शिष्यम् | =शिष्य[११]. | वक्तुम्[१५] | =उपदेश देना |
| प्रति | =के प्रति | आरभते | =शुरू करते हैं। |

### व्याख्या

१. सारे आन्तरिक और बाह्य व्यवहारों में पदार्थों की और भावनाओं की सत्ता और उनका ज्ञान निर्विवाद रूप से अपेक्षित है। बिना सत्ता के और ज्ञान के व्यवहार असंभव है। किसी चीज के बिना हुये हम उससे व्यवहार कैसे कर सकते हैं। और होने पर भी यदि हम जानते नहीं तो भी व्यवहार नहीं कर सकते।

२. अन्य निरपेक्ष किस चीज में इनका पर्यवसान होता है। अर्थात् इनका अन्तिम अधिष्ठान कौन है।

३. घड़े कपड़े आदि व्यावहारिक पदार्थों में ही सत्ता और प्रतीति होती है अतः क्या वे ही पदार्थ इसके आधार हैं यह शंका स्वाभाविक है। प्रायः नास्तिक दार्शनिक और सामान्य जनता ऐसा ही मानती है। पर ऐसा मानने से प्रत्येक पदार्थ में लम्बाई आदि की तरह सत्ता और प्रतीति को भिन्न भिन्न मानना पड़ेगा। एवं पदार्थ की उत्पत्ति और नाश के साथ साथ सत्ता और ज्ञान की भी उत्पत्ति और नाश स्वीकार करना होगा। सत्ता और ज्ञान के उत्पत्ति नाश का अनुभव होता नहीं अतः इस अनुभव के बल से यदि वे नित्य स्वीकार किये जावें तो उनका अधिष्ठान भी ईश्वर को मानना पड़ेगा। यही दो संदेह बीज हैं।

४. विशेषण निर्देश के विना सर्वत्र व्यापक सत्ता और ज्ञान में भेद का अनुभव न होने से अर्थात् पदार्थ स्वरूप से अतिरिक्त सत्ता और ज्ञान में कोई भेद अनुभव नहीं करता वरन् सर्वत्र केवल सत्ता और ज्ञान की एक रूपता का अनुभव करता है। यह प्रत्यक्ष उनकी एकाश्रयता बताता है। एक ही सत्ता और ज्ञान मान कर उपाधि भेद से भेद का अनुभव मानने पर लाघव रूपी अनुमान भी प्रत्यक्ष का पोषक है। अतः प्रत्यक्ष

और अनुमान से सत्ता और ज्ञान किसी एक में ही मानना पड़ता है जो सर्वरूप है। वह सर्वरूप कौन है इसकी विशेष जिज्ञासा होने पर 'ईशावास्यमिदं सर्वम्' 'तस्य लोक स उ लोक एवं' (बृ. ६. ४. १३) आदि श्रुति प्रमाणों से वह परमेश्वर सिद्ध होता है।

५. क्या ईश्वर कपड़े से जुलाहे की तरह जगत से भिन्न होकर रहता है और जगत निर्माण करता है अथवा स्वयं जगद्रूप से बनता है। अर्थात् वह निमित्त कारण है या उपादान कारण है अथवा अभिन्न-निमित्तोपादान कारण है। साथ ही क्या ईश्वर जगत् का तन्तु से कपड़े की तरह आरम्भोपादान कारण है, अथवा दूध से दही की तरह परिणामी उपादान है अथवा सीप से चाँदी की तरह अधिष्ठान रूप से सत्तादि देकर विवर्त कारण हैं या वह ईंट, सीमेंट, चूना आदि से मकान की तरह संघातोपादान हैं। इसमें प्रथम नैयायिकों की, द्वितीय सांख्यों की, तृतीय वेदान्तियों की और चतुर्थ बौद्धों की मान्यता है।

६. आत्मा का जीवभाव क्या स्वतः है या अविद्या, अन्तःकरण आदि किसी उपाधि के कारण है।

७. वस्तुतः ईश्वर सर्वरूप और सबका आत्मा है या केवल प्रशंसा के लिये उसे ऐसा कहा जाता है।

८. किस प्रकार के ज्ञान से इन प्रश्नों का तात्त्विक ज्ञान संभव है। अर्थात् यह ज्ञान प्रत्यक्ष है, अनुमित है, शाब्द है अथवा और किसी प्रकार का साक्षात् अपरोक्षानुभव है।

९. वास्तविक ज्ञान की उत्पत्तिका साधन क्या है।

१०. आत्म ज्ञान का फल पुण्य विशेष है, या ब्रह्मलोक, वैकुण्ठ, गोलोक, साकेत लोकादि की प्राप्ति है अथवा इह लोक में फायदा है। या शोक मोह से उपलक्षित सारे संसार की निवृत्ति रूप पुनरागमन से रहित जीवितावस्था में ही कैवल्य मोक्ष की प्राप्ति है।

किंच इसका फल नित्य हैं या अनित्य एवं स्वर्गादि की तरह अप्राप्त की प्राप्ति है या कण्ठ स्थित माला की तरह प्राप्तकी प्राप्ति है।

११. क्या इनकी एकता वास्तविक है और भिन्नता प्रतीतिमात्र है या भिन्नता सत्य है और किसी उपासना के लिए अथवा गुण विशेष की एकता के प्रतिपादन के लिए एकता कही गई है। जैसे मूर्ति को विष्णु उपासना के लिए कहा जाता है या शेक्सपीयर को कालिदास कवित्व गुण की साम्यता के लिए कहा जाता है ।

१२. जीव जो अल्पज्ञ और अल्पशक्तिमान है वह किसी साधन से सर्वज्ञ और सर्वशक्तिमान बन सकेगा या सर्वज्ञ सर्वशक्तिमान रूप ढ़क जाने से वह अल्पज्ञ अल्पशक्तिमान हो गया है अतः स्वरूप की स्मृति से ही उसके स्वाभाविक गुण प्रकट हो जावेंगे अथवा वह स्वरूप से अल्पज्ञ अल्पशक्तिमान ही रहेगा केवल प्रशंसार्थ उसे सर्वज्ञ कहा गया है। अथवा यदि परमेश्वर जीव बना है तो सर्वज्ञ सर्व शक्तिमान अल्पज्ञ और अल्पशक्तिमान किस कारण से और किस प्रकार बन गया ।

१३. 'नापुत्रायाशिष्याय वा दद्यात्' इस श्रुति के अनुरोध से जब तक कोई भी पुत्र या शिष्य न हो आत्म ज्ञान के उपदेश पानेका अधिकारी नहीं हो सकता। बिना शिष्य हुये उपदेश लेने पर भी वह व्यर्थ जाता है अर्थात् ज्ञानोत्पन्न नहीं होता। गुरु के लिए भी यह नियम है कि परीक्षा करके शिष्य ग्रहण करे और तभी उपदेश दे ।

शिष्य भी जबतक जिज्ञासु बनकर प्रश्न न करे तब तक उपदेश का अधिकारी नहीं क्योंकि तभी उसका चित्त समाहित होता है। अनिच्छुक को सुनाने पर उसका ध्यान अन्यत्र ही जायगा ।

१४. गुरु को भी योग्य शिष्य को अवश्य उपदेश देना चाहिए, यह शास्त्रीय मर्यादा है। अयोग्य शिष्य को उपदेश देने में जितना दोष है उससे भी अधिक दोष योग्यशिष्य को न देने में है क्योंकि इससे सम्प्रदाय परम्परा ही भंग हो जाती हैं ।

१५. ज्ञान का प्रयोजक श्रवण है, पुस्तक का पाठ नहीं इसे बताने को ही 'वक्तु' पदका प्रयोग है। गुरुमुख से सुनने पर ही वह अपूर्व उत्पन्न होता है जो ज्ञानका प्रयोजक है ।

ॐ विश्व न्दर्पणदृश्यमाननगरीतुल्य न्निजान्तर्गतम्
पश्यन्नात्मनि मायया बहिरिवोद्भू त यथा निद्रया ।
यःसाक्षात्कुरुते प्रबोधसमये स्वात्मानमेवाद्वयन्
तस्मै श्रीगुरुमूर्तये नम इदं श्रीदक्षिणामूर्तये ।। १ ।।

(पदिच्छेदः)

**विश्वम् दर्पणदृश्यमाननगरीतुल्यम् निजान्तर्गतम्**
**पश्यन् आत्मनि मायया बहिः इव उद्भू तम् यथा निद्रया ।**
**यः साक्षात्कुरुते प्रबोधसमये स्वात्मानम् एव अद्वयम्**
**तस्मै श्रीगुरुमूर्त्तये नमः इदम् श्रीदक्षिणामूर्त्तये ।। १ ।।**

(सान्वयार्थः)

**यः** = {जो (परमात्मा)

**निद्रया इव** = {निद्रा दोष की तरह

**मायया** = {माया की अघटित घटना शक्ति के द्वारा

**आत्मनि** = {आत्मा में

**निजान्तर्गतम्** = {अपने अन्दर ही होने वाले

**विश्वम्** = {संसार को

**बहिः** = {अपने से बाहर

**उद्भूतम्** = {उत्पन्न हुए

**यथा** = {की तरह

**दर्पणदृश्यमाननगरीतुल्यम्** = {शीशे में दिखने वाले शहर के समान

**पश्यन्** = {देखता हुआ

**प्रबोधसमये** = {जागने पर (ज्ञान हो जाने पर)

**अद्वयम्** = {अखण्ड और भेद रहित

**एव** = {ही

**स्वात्मानम्** = {अपने आपका

**साक्षात्कुरुते** = {प्रत्यक्षानुभव करता है

**तस्मै** = {उन वेदान्त और संन्यासियों के प्रथम आचार्य

**श्रीगुरुमूर्तये** = {गुरु रूपधारी

| | |
|---|---|
| श्रीदक्षिणा-मूर्तये = { श्री दक्षिणामूर्ति भगवान को | इदम् = {यह<br>नमः = { हमारा किया हुआ नमस्कार स्वीकृत हो । |

[सृष्टि के आदि में सनत्कुमारों ने निवृत्तिमार्ग का आश्रय लिया। वे जब भगवान सदाशिव को गुरु बनाने के लिये गये तो भगवान् ने दक्षिणामूर्ति रूप लेकर उन्हें चिन्मुद्रा से उपदेश दिया। अतः वे ही निवृत्ति मार्ग के प्रवर्तक परमहंस परिव्राजकाचार्य है।

**अस्यार्थः**

उपर्युक्त मूल श्लोक के तात्पर्य को प्रकट करने वाले वार्तिक श्लोकों से भगवान सुरेश्वराचार्य इन प्रश्नों के उत्तरों का प्रतिपादन करते हैं :—

अन्तरस्मिन्निमे लोका अन्तर्विश्वमिदं जगत् ।
बहिर्वन्माययाऽऽभाति दर्पणे स्वशरीरवत् ॥ ८ ॥

( पदच्छेदः )

**अन्तः अस्मिन् इमे लोकाः अन्तः विश्वम् इदम् जगत् ।**
**बहिर्वत् मायया आभाति दर्पणे प्रतिबिम्बितम्* ॥ ८ ॥**

( सान्वयार्थः )

| | |
|---|---|
| इमे = ये प्रत्यक्षादिप्रमाण सिद्ध अनुभव में आने वाले | दर्पणे = शीशे में |
| लोकाः = सारे लोक | प्रतिबिम्बितम् = पड़े हुये प्रतिबिम्ब की तरह |
| अस्मिन् = इस अपरोक्ष आत्म तत्त्व | अन्तः = अन्दर होते हुये भी[2] |
| अन्तः = के अन्दर[1] हैं। | मायया = माया से |
| इदम् = यह | बहिर्वत् = बाहिर की तरह |
| विश्वम् = विचित्र सारा | आभाति = प्रतीत होता है। |
| जगत् = संसार | |

**व्याख्या**

१. सारे ब्रह्माण्ड परमात्मा से बाहिर अर्थात् भिन्न रहकर स्वतंत्र रूप से सत्ता वाले नहीं हैं अतः उन्हें अन्दर अर्थात् परमात्मसत्ता के अधीन सत्ता वाले ही मानना पड़ता है। 'ब्रह्मन् ह विश्वा भूतानि' (तै-ब्रा-२-८-८) इसमें प्रमाण है।

२. जैसे दर्पण में स्थित नगरी का प्रतिबिम्ब दर्पण से बाहिर प्रतीत होता है वैसे ही आत्मा में स्थित जगत् बाहिर प्रतीत होता है।

[इस श्लोक में स्तोत्र के प्रथम पाद का अर्थ किया गया है।]

*स्वशरीरवत् इति वा पाठः।

— ६ —

अब स्तोत्र में दिये निद्रा के दृष्टान्त को स्पष्ट करते हैं:—

स्वप्ने स्वान्तर्गतं विश्वं यथा पृथगिवेक्ष्यते*।
तथैव जाग्रत्कालेऽपि प्रपञ्चोऽयं विविच्यताम् ॥ ६ ॥

( पदच्छेदः )

**स्वप्ने स्वान्तर्गतम् विश्वम् यथा पृथक् इव ईक्ष्यते।**
**तथा एव जाग्रत्काले अपि प्रपञ्चः अयम् विविच्यताम् ॥ ६ ॥**

( सान्वयार्थः )

यथा = जैसे
स्वप्ने = स्वप्नावस्था में[1]
स्वान्तर्गतम् = अपने अन्दर होने वाला
विश्वम् = संसार
पृथक् = अपने से भिन्न बाहिर की
इव = तरह
ईक्ष्यते = प्रतीत होता है
तथा = वैसे
एव = ही
जाग्रत्काले = जागृत अवस्था में
अपि = भी
अयम् = यह
प्रपञ्चः = सारा संसार
(इति) = ( अन्दर होते हुये बाहिर प्रतीत होता है ऐसा )
विविच्यताम् = विवेक दृष्टि से समझना चाहिये।

**व्याख्या**

१. स्वप्नावस्था में अनुभूत पदार्थ जीव के अन्तःकरण से न भिन्न है और न बाहिर है यह सर्ववादी सम्मत है। फिर भी उस काल में तो बाहिर ही प्रतीत होते हैं। वैसे ही जागृतकाल में भी पदार्थ बाहिर प्रतीत होने पर भी वस्तुतः आत्मा के अन्दर ही है।

*पृथगवेक्षते इति पाठभेदः।

—१०—

स्वप्नदृष्टान्त से ही सत्ता और ज्ञान का आत्मा ही आश्रय सिद्ध होता है इसका प्रतिपादन करते हैं:—

स्वप्ने स्वसत्तैवार्थानां सत्तानान्येति निश्चिता।
को जाग्रति विशेषोऽस्ति जडानामाशुनाशिनाम् ॥ १० ॥

( पदच्छेदः )

स्वप्ने स्वसत्ता एव अर्थानाम् सत्ता न अन्या इति निश्चिता।
कः जाग्रति विशेषः अस्ति जडानाम् आशुनाशिनाम् ॥१०॥

( सान्वयार्थः )

स्वप्ने = स्वप्न में
अर्थानाम् = अनुभूतपदार्थों की (सत्ता)
स्वसत्ता = आत्मसत्ता[1]
एव = ही (है)
अन्या = और कोई
सत्ता = सत्ता
न = नहीं (है)
इति = ऐसा
निश्चित = निश्चित है

जाग्रति = (फिर) जागृत्कालीन
जडानाम् = जड (और)
आशुनाशिनाम् = क्षणभंगुर[2] (पदार्थों में)
कः = क्या
विशेषः = विशेषता[3]
अस्ति = है ? (जो उन्हें भिन्न सत्ता वाला माना जाय।)

**व्याख्या**

१. स्वप्न में बाह्यपदार्थों को तो इन्द्रियों की उपरामता के कारण अनुभव किया नहीं जा सकता। यह प्रत्यक्ष सिद्ध भी है एवं स्वप्न में

अनुभूत देश काल वस्तुओं का जागृत् काल के अनुभव से विरोध होना रूप अनुमान से भी सिद्ध है। रात्रि के समय दिन का सूर्य देखना, मृतात्मा को जीवित देखना आदि विरोध स्पष्ट ही है। 'न तत्र रथा न रथयोगा' (बृ० ४·३·१०) 'स यत्र प्रस्वपित्यस्य लोकस्य सर्वावतो मात्रामपादाय' (बृ० ६ ३·९) इत्यादि श्रुतियाँ भी इसमें प्रमाण हैं।

अन्दर तो योग्यदेशकाल का अभाव स्पष्ट ही है अतः वहाँ वास्तविक दृश्य पदार्थ नहीं है यह सिद्ध हो है। जब पदार्थ को वास्तविकता ही नहीं तब जाति रूप सत्ता या कार्य रूप मत्ता तो मानी ही कैसे जा सकती है। इसीलिये वेद वहाँ वासना की निमित्त कारणता से दर्शनमात्र विषय उसे बताता है। 'अथ रथान् रथयोगान् पथः सृजते' (बृ० ६·३·१०)। स्वप्न में इसीलिये पदार्थों की सत्ता आत्म रूप ही स्वीकार करनी पड़ती है।

२. जिस प्रकार स्वप्नानुभूत पदार्थ नश्यमानस्वभाववाले होने से द्रष्टा से भिन्न नहीं है उसी प्रकार जागृत् के पदार्थ भी हैं फिर उन्हें भिन्न कैसे माना जावे। जैसे स्वप्न में निद्रादोष है वैसे ही यहाँ अविद्या दोष से पदार्थ अन्दर होते हुये भी बाहिर दीखते हैं। अतः पदार्थों का मिथ्यात्व सिद्ध होता है।

३. आरोपित की सत्ता अधिष्ठान की सत्ता से अलग नहीं होती जैसे सर्प की सत्ता रस्सी की सत्ता से भिन्न नहीं हैं वैसे ही पदार्थों की सत्ता आत्मा से भिन्न नहीं है। यहाँ निम्नांकित अनुमान करना चाहिये :-

(क) जाग्रद्दृष्टार्थाः, आत्मसत्तयैव सत्तावन्तः, तस्मिन्नेवाव्यभिचारेणोपलभ्यमानत्वात्, स्वाप्नार्थवत्।

(ख) जाग्रद्दृष्टार्थाः, स्वसत्तारहिताः, जडत्वात्, स्वाप्नार्थवत्।

(ग) जाग्रद्दृष्टार्थाः, अन्यसत्तयैव सत्तावन्तःजडाश्च, अव्यभिचरितेऽर्थे उपलभ्यमानत्वे सति व्यभिचारित्वात्, आशुतरविनाशित्वाद्वा, रज्ज्वां सर्पधारादण्डमालादिवत्, स्वाप्नार्थवच्च।

—११—

दृश्य सत्ता को अधिष्ठान रूप बताकर ज्ञान को भी तद्रूप बताते हैं :—

स्वप्ने प्रकाशो भावानां स्वप्रकाशान्न हीतरः ।
जाग्रत्यपि तथैवेति निश्चिन्वन्ति विपश्चितः ॥११॥

( पदच्छेदः )

स्वप्ने प्रकाशः भावानाम् स्वप्रकाशात् न हि इतरः ।
जाग्रति अपि तथा एव इति निश्चिन्वन्ति विपश्चितः ॥११॥

( सान्वयार्थः )

स्वप्ने = स्वप्नावस्था में
स्वप्रकाशात् = आत्मप्रकाश से[1]
भावानाम् = पदार्थों का
प्रकाशः = प्रकाश है अर्थात् ज्ञान होता है ।
इतरः = (क्योंकि) दूसरा कोई प्रकाश
हि = निश्चित रूप से (वहाँ)
न = नहीं (है)
तथा = ठीक इस प्रकार
एव = ही
जाग्रति = जाग्रत् में[2]
अपि = भी (है)
इति = ऐसा
विपश्चितः = विद्वान्[3]
निश्चिन्वन्ति = निश्चिय करते हैं ।

१. स्वप्न में सूर्यादि का कोई प्रकाश स्वतन्त्ररूप से नहीं है परन्तु आत्मप्रकाश ही वहाँ है । 'आत्मनैवायं ज्योतिषास्ते' (बृ० ६· ३· ६) 'अत्रायं पुरुषस्स्वयं ज्योति' (बृ० ६· ३· ६) इत्यादि श्रुतियाँ भी इसमें प्रमाण हैं । वस्तुतस्तु जिसकी सत्ता ही स्वतंत्र नहीं उसको प्रतीति स्वतंत्र कैसे हो सकती है । जैसे रस्सी की सत्ता के अधीन सर्प की सत्ता है तो रस्सी के सामान्य ज्ञान के अधीन ही सर्प का ज्ञान भी संभव है । अन्यथा घोरांधकार में सर्पभ्रान्ति संभव होती । अतः स्वाप्नपदार्थों का ज्ञान आत्मा के ज्ञान से ही है ।

२. जाग्रत्काल में भी आत्मा के प्रकाश के बिना पदार्थों का ज्ञान नहीं; अतः उनका ज्ञान आत्मज्ञान से भिन्न सत्ता वाला नहीं हो सकता यह निश्चित होता है। यहाँ निम्नानुमान समझना चाहिये :—

जाग्रद्दृश्याः, अन्याधीनप्रकाशाः, अन्यस्मिन् भासमान एव सति भासमानत्वात्, स्वप्नदृश्यवत् ।

दृश्य पदार्थों को अनन्याधीन प्रकाश अर्थात् स्वतः प्रकाश तो कोई भी नहीं मान सकता क्योंकि ऐसा स्वीकार करने पर तो इन्द्रिय मन आदि की भी अपेक्षा उनके ज्ञान के लिये नहीं होनी चाहिये। और इन्द्रियादि की व्यर्थता तो सिवाय बौद्धों के कोई भी नहीं मानता एवं प्रत्यक्ष से भी विरुद्ध है। अतः अनुमान में अप्रयोजकता की शंका निर्मूल है।

३. विद्वान् ज्ञानी अनुमान से निश्चित करते हैं; अथवा आत्म-साक्षात्कार वाले स्वानुभव से निश्चित करते हैं।

—१२—

अब मायावस्था में ही विश्वदर्शन का प्रतिपादन करके पूर्वार्ध की व्याख्या के पश्चात् उत्तरार्ध की व्याख्या करते हुये आत्मसत्ता और आत्म ज्ञान की नित्यता का प्रतिपादन करते हैं :—

निद्रया दर्शितानर्थान्न पश्यति यथोत्थितः ।
सम्यग्ज्ञानोदयादूर्ध्वन्तथा विश्वन्न पश्यति ॥ १२ ॥

(पदच्छेदः)

निद्रया दर्शितान् अर्थान् न पश्यति यथा उत्थितः ।
सम्यग्ज्ञानोदयात् ऊर्ध्वम् तथा विश्वम् न पश्यति ॥ १२ ॥

(सान्वयार्थः)

| | | | |
|---|---|---|---|
| यथा | =जिस प्रकार | दर्शितान् | =दिखाये गये |
| उत्थितः | =(सोकर) उठा हुआ (पुरुष) | अर्थान् | =(स्वप्न के) पदार्थों को |
| निद्रया | =निद्रा रूपी दोष के द्वारा[1] | न | =नहीं |
| | | पश्यति | =देखता है |
| | | तथा | =वैसे ही |

| | |
|---|---|
| सम्यग्ज्ञानोदयात् = ठीक ज्ञान[२] के उत्पन्न होनें के | विश्वम् = संसार वैचित्र्य[३] को |
| ऊर्ध्वम् = बाद (ज्ञानी) | न = नहीं |
| | पश्यति = देखता है। |

### व्याख्या

१. दोषनिवृत्त होने पर दोष मे. उत्पन्न की निवृत्ति स्वाभाविक है। 'निमित्तापाये नैमित्तिकस्याप्यपायः' यह न्याय प्रसिद्ध है। इसी प्रकार निद्रा और अज्ञानरूपी दोष के हटने पर उनमे क्रमशः उत्पन्न स्वप्न और जागृत की भी निवृत्ति अवश्यंभावी है।

२. सर्वाधिष्ठानरूप से प्रत्यगात्मा का ब्रह्मरूप से साक्षात्कार ही ज्ञान है। इसकी दृढ़ता को ही 'सम्यक्' पद से कहा गया है। सहजावस्था में ही यह संभव है। समाधिकाल में इसका अनुभव तो होता है पर उसके बाद व्युत्थान भी होता है अतः फिर संसार दृष्टि हो जाती है।

३. विश्वम् पद से जगद्वैचित्र्य को ध्वनित करके बताया कि वह सर्वत्र एकरस ब्रह्म का ही अनुभव करता है। ज्ञानी कोई अन्धा या बहिरा नहीं हो जाता। पर वह उस सुनार की तरह हो जाता है जिसकी दृष्टि में सोना ही है गहना नहीं।

विश्वम् पद जागृदभिमानी जीव का भी वाचक है। अतः इसका अर्थ यह भी है कि वह जीवभाव में अपने को नहीं देखता वरन् ब्रह्मभाव में ही देखता है। उसका जीवाभिमान गलित हो जाता है।

—१३—

अद्वैतानुभव के प्रकार को भगवान् गौडपादाचार्यों के शब्दों में बताते हैं :—

अनादिमायया सुप्तो, यदा जीवः प्रबुध्यते ।
अज*न्मनिद्रमस्वप्नमद्वैतम्बुध्यते तदा ॥ १३ ॥

(पदच्छेदः)

अनादिमायया सुप्तः यदा जीवः प्रबुध्यते ।
अजन्मनिद्रम् अस्वप्नम् अद्वैतम् बुध्यते तदा ॥१३॥

(सान्वयार्थः)

| | | | |
|---|---|---|---|
| यदा | =जब[1] | अजन्मनिद्रम् | =जाग्रत और सुषुप्ति से रहित (और) |
| अनादिमायया | =अनादि माया[2] से | अस्वप्नम् | =स्वप्न से रहित (और) |
| सुप्तः | =सुलाया हुआ | अद्वैतम् | =द्वैत से रहित का |
| जीवः | =जीव | बुध्यते | =साक्षात्कार करता है । |
| प्रबुध्यते | =जगाया[3] जाता है | | |
| तदा | =तब | | |

व्याख्या

१. यदा पद से ब्रह्मज्ञान की दुर्लभता बताई है । अनेक जन्मों के पुण्यों का फलरूप ही ज्ञान में प्रवृत्ति है । श्रीकृष्ण ने भी 'बहूनां जन्मनामन्ते ज्ञानवान्मां प्रपद्यते' (गी०७·१९) 'अनेक जन्म संसिद्धस्ततो याति परां गतिम्' (गी०६·४९) 'मनुष्याणां सहस्रेषु कश्चिद्यतति सिद्धये । यततामपि सिद्धानां कश्चिन्मां वेत्तितत्त्वतः' ( गी०७·३) इत्यादि वाक्यों में दुर्लभता बताई है । श्रुति ने भी 'श्रवणायापि बहुभिर्यो न लभ्यः शृण्वन्तोऽपि बहवो यन्नविद्युः' ( काठ० २-७ ) इत्यादि वाक्यों से यही कहा है ।

२. माया की अनादिता से जीवभाव की अनादिता भी सिद्ध होती है । अतः जीव के विषय में कैसे जीवभाव की प्राप्ति हुई यह प्रश्न व्यर्थ है । स्वप्न काल में स्वाप्नसंसार अनादि ही है क्योंकि निद्रा स्वप्न में प्रारम्भ नहीं होती ।

३. जगाया जाता है अतः स्वयं जागने में असमर्थ है । गुरु के मुख से निकले वेदान्तवाक्य ही जगा सकते हैं । स्वप्न से भी जीव नाम

बुलाकर जगाया जाता है। इससे ज्ञानोत्पत्ति में श्रुति और गुरु का पारतन्त्र्य ही मानना पड़ता है। भगवान् शंकरभगवत्पादाचार्य इसीलिये सर्वशास्त्रवेत्ता को भी स्वातन्त्र्य से ब्रह्मान्वेषण का निषेध करते हैं। श्रुति भी 'तद्विज्ञानार्थं स गुरुमेवाभिगच्छेत्' (मु०१·२·१२) 'आचार्याद्धि एवं विद्या विदिता साधिष्ठं प्रापयति' (छा०४·९·३) एवं स्मृति भी 'तद्विद्धि प्रणिपातेन परिप्रश्नेन सेवया। उपदेक्ष्यन्ति ते ज्ञानं ज्ञानिनस्तत्त्वदर्शिनः' (गी०४·३४) इसी का प्रतिपादन करती है।

*अजमनिद्रं इति वापाठः।

—१४—१५—

गौडपादकारिका के यदा व तदा शब्द का अर्थ स्वयं भगवान् वार्तिककार करते हैं :—

श्रुत्याचार्यप्रसादेन योगाभ्यासवशेन च।
ईश्वरानुग्रहेणापि स्वात्मबोधो यदाभवेत् ॥१४॥
भुक्त यथाऽन्नङ्कुक्षिस्थं स्वात्मत्वेनैव पश्यति।
पूर्णाहन्ताकवलितम्विश्वंयोगीश्वरस्तथा ॥१५॥

(पदच्छेदः)

श्रुत्याचार्यप्रसादेन योगाभ्यासवशेन च।
ईश्वरानुग्रहेण अपि स्वात्मबोधः यदा भवेत् ॥१४॥
भुक्तम् यथा अन्नम् कुक्षिस्थम् स्वात्मत्वेन एव पश्यति।
पूर्णाहन्ताकवलितम् विश्वम् योगीश्वरः* तथा ॥१५॥

(सान्वयार्थः)

| | | | |
|---|---|---|---|
| श्रुत्याचार्यप्रसादेन | =वेद[1] और गुरु[2] की प्रसन्नता से | अपि | =एवं |
| च | =और | ईश्वरानुग्रहेण | =ईश्वर[4] की कृपा से |
| योगाभ्यासवशेन | = योग[3] के अभ्यास बल से | यदा | =जब |
| | | स्वात्मबोधः | =अपने स्वरूप का साक्षात्कार |
| | | भवेत् | =होता है |

( तदा ) =( तब[१] )
यथा =जैसे
कुक्षिस्थम् =पेट में रहने वाले
भुक्तम् =खाये हुये
अन्नम् =अन्न को (मनुष्य)
स्वात्मत्वेन =अपने आत्मरूप से
एव =ही
पश्यति =देखता है

तथा =वैसे ही
योगीश्वरः =योगियों का अधीश्वर[१]
पूर्णाहन्ता-कवलितम् } पूर्णाहन्ता से =निगले हुये
विश्वम् =विश्व को
(पश्यति) =देखता है ।

**व्याख्या**

१. वेद ही ज्ञान कराने में समर्थ है क्योंकि वैदिक वाक्य में ही अपूर्व शक्ति निहित है । वेद में श्रद्धा का होना ही वेद की प्रसन्नता है । जिस प्रकार मनुष्य अपने नाम से ही जगता है, नाम के पर्याप्य से नहीं, कमल को पद्म कहने से नहीं, उसी प्रकार वैदिक महावाक्य ही जीव को अनादि माया से जगाने में समर्थ है । इसलिए वेद में अश्रद्धालु पर वेद प्रसन्न नहीं है और वह ज्ञान प्राप्त नहीं कर सकता है ।

२. गुरु आत्मतत्त्वोपदेश प्रसन्न होने पर ही करेगा । क्योंकि आत्मविद्या का उपदेशक किसी भी साँसारिक कारणों से प्रभावित नहीं हो सकता । 'इमां अद्भिः'[१] (छा० ३·११·६) स्वयं सर्वेषणाविनिर्मुक्त होने पर ही आत्मज्ञान की संभावना बताती है । अतः केवल प्रसन्नता ही उसे उपदेश करा सकती है । इसीलिए शास्त्रों ने तन मन धन से सर्वथा उसकी प्रसन्नता के प्रयत्न को शिष्य का कर्त्तव्य बताया । प्रसन्नता का कारण कोई एक नहीं । रैक्व ने जानश्रुति के प्रबल धन को ठुकरा दिया तो याज्ञवल्क्य ने जनक के धन को ग्रहण कर लिया । शिष्य दूसरों को देख प्रायः मन में यह भाव लाता है कि दूसरे के जैसा कार्य करने पर गुरु प्रसन्न हो जावेंगे पर यह भ्रान्तधारणा है । प्रत्येक शिष्य के पूर्व संचित वासनाओं को देखने वाला गुरु उन वासनाओं की प्रबलता शान्त होने पर या ईश्वराभिमुखी होने पर ही प्रसन्न होता है । अतः किसी की

